तत्राशीरन्विता, यथा श्रीललितमाधवे—

सुररिपुसुदृशामुरोजकोकान्, मुखकमलानि च खेदयन्नखण्डः ।
चिरमखिलसुहृच्चकोरनन्दी दिशतु मुकुन्दयशःशशी मुदं वः ॥

( ल० मा० १।१ )

नमस्क्रियान्विता यथा तत्रैव—

अष्टौ प्रोक्ष्य दिगङ्गना घनरसैः पत्राङ्कुराणां श्रिया,
कुर्वन्मञ्जुलताभरस्य च सदा रामावलीमण्डलम् ।
यः पीने हृदि भानुजामसुलभां चन्द्राकृतिश्चोज्ज्वलां,
सन्धानः क्रमते तमत्र मुदिरं कृष्णं नमस्कुर्महे ॥

( ल० मा० १।२ )

वस्तुनिर्देशान्विता यथा चात्रैव 'अष्टौ प्रोक्ष्य' (ल०मा० १।२) इत्यादिरेव । अष्टापदयुक्ता यथा—वीरचरिते प्रथमाङ्के

---

चन्द्र, कमल, चकोर, कुमुद आदि वस्तुओं का वर्णन रहना मंगलार्थक है ॥ १५-१६ ॥

इनमें से आशीर्वादात्मक नान्दी का उदाहरण ललितमाधव में :—

भगवान् श्रीकृष्ण का वह यशश्चन्द्र आपको आनन्द प्रदान करे जो दैत्यों ( देवताओं के शत्रुओं ) की रमणियों के उरोजरूपी चक्रवाकों और मुखकमलों को खिन्न करता है; जो कलाक्षय से रहित ( अखण्ड ) है और देवगण रूपी चकोरों को ही सदा आनन्द देता है ।

नमस्क्रियात्मक नान्दी का उदाहरण भी इसी नाटक में

हम उन भगवान् श्रीकृष्ण को नमस्कार करते हैं जिनने ( मकरिका आदि ) पत्रभङ्गों की शोभा से आठों दिशा रूपी अंगनाओं को, अपने सौन्दर्यभार से गोपिकाओं के समूह को प्रोक्षित करते हुए वृषभानुनन्दिनी श्रीराधा के पीन उरोजों पर उज्ज्वल एवं दुर्लभ चन्द्राकृति के नखक्षत की योजना कर डाली ।

वस्तुनिर्देशात्मक नान्दी का भी उपर्युक्त 'अष्टौ प्रोक्ष्य' इत्यादि पद्य उदाहरण है । अष्टपदा नान्दी का उदाहरण जैसे (महा)वीरचरित में—

( प्रस्तावनायाः प्रथमः श्लोकः )—

अन्तःस्वच्छाय दिव्याय[1] नित्याय हतपाप्मने ।
व्यक्तक्रमविभागाय चैतन्यज्योतिषे नमः ॥

कश्चिदष्टपदां पादैरष्टाभिः पठ्ययोजगौ ॥ १७ ॥

दशपदान्विता यथा अभिरामराघवे—

क्रियासुः कल्याणं भुजगशयनादुत्थितवतः,
कटाक्षाः कारुण्यप्रणयरसवेणीलहरयः ।
हरेर्लक्ष्मीलीलाकमलदलशोभाग्र्यसुहृदः[2],
सुधासारस्मेराः सुचरितविशेषैकसुलभाः ॥

द्वादशपदान्विता यथा—'सुररिपुसुदृशाम्' इत्यादि
( ललि० मा० १।१ )

अत्रैव चन्द्रनामाङ्किता मङ्गलार्थता चास्ति

---

जो निर्मल, नित्य, कलंक या दोष रहित एवं अवतार आदि ग्रहण करने के द्वारा अपना आविर्भाव क्रम प्रकट करते हैं उन स्वयंप्रकाश ज्योति स्वरूप परब्रह्म को हमारा नमस्कार ।

कुछ विद्वान् आठ पादों से युक्त 'नान्दी' को अष्टपदा नन्दी मानते हैं॥

दस पदों की नान्दी का उदाहरण जैसे अभिरामराघव में—

अपने शेष शयन से उठकर बैठ जाने वाले भगवान् विष्णु के नेत्रों के वे कटाक्ष आपका कल्याण करें जिनमें करुणा और स्नेह की लहरें हिलोरे ले रही हैं—जो श्रीलक्ष्मी के लीलारूपी कमलवन एवं शोभा के विकास में अग्रगण्य सुहृद् के समान स्थित हो जाते हैं, जो विकसित होने पर अमृत के वर्षण करने वाले हैं एवं पुण्यशाली भक्तजन को ही ( कदाचित् ) प्राप्त होते हैं ।

द्वादशपदों की नान्दी का उदाहरण भी 'सुररिपुसुदृशाम्' इत्यादि पूर्वोक्त पद्य है ।

इसी में चन्द्र शब्द से अंकन भी किया गया है जो मंगलार्थ को संकेतित करता है ।

---

१. नित्याय देवायेति ब. पु. । २. पथ्यसुहृदः इति अ. पु. ।

भारत्या रचिता[1] वृत्तिरेषा तु चतुरङ्गिका ।
प्ररोचनामुखे चैव वीथीप्रहसने तथा ॥ १८ ॥

तत्र प्ररोचना—

देश-काल-कथा-नाट्य-सभ्यादीनां प्रशंसया ।
श्रोतॄणामुन्मुखीकारः कथितेयं प्ररोचना ॥ १९ ॥

यथा ललितमाधवे—

सूत्रधारः—किमित्येवमुच्यते, पश्य-पश्य—

चकास्ति स्फुरदुत्सवः स्फुरति वैष्णवानां सभा,
चिरस्य गिरिरुद्गिरत्यमलकीर्तिधारां हरेः ।
किमन्यदिह माधवो मधुरमूर्तिरुद्भासते,
तदेष परमोदयस्तव विशुद्धपुण्यश्रियः ॥

( ल० मा० १।७ )

---

इस ( प्रस्तावना ) की रचना भारती वृत्ति में की जाए। इस ( वृत्ति ) के प्ररोचना, आमुख, वीथी तथा प्रहसन नामक चार अङ्ग होते हैं ॥ १८ ॥

**प्ररोचना**

देश, काल, कथानायक तथा नाटक की प्रशंसा के द्वारा दर्शकगण का अपनी ओर ध्यान आकृष्ट करना 'प्ररोचना' कहलाता है ॥ १६ ॥

जैसे ललितमाधव ( नाटक ) में—

सूत्रधार—आप ऐसा क्यों कहते हैं ? जरा देखिये, देखिये तो—

यहाँ बड़े उत्साह से उत्सव मनाया जा रहा है, जिनसे वैष्णवजन की सभाएँ निरन्तर प्रकाशित हो रही हैं और इस प्रकार श्रीहरि की विमल कीर्ति की धारा अजस्र प्रवाहित होती रहती है। फिर इससे अधिक क्या होगा कि मधुर स्वरूपधारी श्रीकृष्ण जी स्वयं ही यहाँ विराजते हैं। इसलिये आप लोगों के लिये यह बड़ा पवित्र, पुण्योदयकारी एवं सद्भाग्यसूचक अवसर है।

---

१. भारत्यत्रोचिता इति ब. पु.।

अथामुखम्—

सूत्रधारो नटीं ब्रूते स्वकार्यं प्रति युक्तितः ।
प्रस्तुताक्षेपि[1] चित्रोक्त्या यत्तदामुखमीरितम् ॥ २० ॥
यदामुखमिति प्रोक्तं सैव प्रस्तावनोच्यते ।
पञ्चामुखाङ्गान्युच्यन्ते[2] कथोद्घातः प्रवर्तकम् ॥ २१ ॥
प्रयोगातिशयश्चेति तथा वीथ्यङ्गयुग्मकम् ।
उद्घात्यकावलगितसंज्ञकं मुनिनोदितम् ॥ २२ ॥

तत्र कथोद्घातः—

सूत्रवाक्यं तदर्थं वा स्वेतिवृत्तसमं यदा ।
स्वीकृत्य प्रविशेत् पात्रं कथोद्घातः प्रकीर्तितः[3] ॥ २३ ॥

यथा हरिविलासे—

निरुपममहिमधराणां जगतीदुर्बोधगहनभावानाम्[4] ।
लोकोत्तरचरितानां को हृदयं ज्ञातुमीशीत ॥

---

**आमुख**

यदि सूत्रधार का नटी के साथ अपने कार्यार्थ किया जाने वाला चातुर्यपूर्ण वार्तालाप प्रस्तुत की जाने वाली ( नाटकीय ) कथा आदि को भी प्रकट करने लगे तो उसे 'आमुख' समझना चाहिये ॥ २० ॥

आमुख का ही दूसरा नाम प्रस्तावना है। इसके पाँच अंग होते हैं : जिनमें ( १ ) कथोद्घात ( २ ) प्रवर्तक तथा ( ३ ) प्रयोगातिशय आमुख के तथा ( ४ ) उद्घात्यक और ( ५ ) अवलगितक ये दो वीथ्यङ्ग होते हैं। भरत मुनि ने आमुख के ये ही पाँच अंग बतलाये हैं॥२१-२२॥

**कथोद्घात**

यदि सूत्रधार के कथन या आशय को लेकर उसे अपने मनोनुकूल बतलाते हुए रंगमंच पर पात्र प्रवेश करे तो उसे 'कथोद्घात' कहते हैं॥

जैसे हरिविलास में—

जो अतिशय महिमा धारी, सांसारिक मनुष्यों से दुर्बोध विचार

---

१. वस्तुताक्षेपि इति ब. पु.; २. त्रीण्यामुखाङ्गानीति ब. पु.;
३. स कीर्तितः इति ब. पु. पाठः; ४. दुर्बोधभावानामिति ब. पु. ।

( नेपथ्ये ) हन्त, हन्त! भोः, सत्यमात्थ। लोकोत्तर-चरितानां को हृदयं ज्ञातुमीशीतेति।

अथ प्रवर्तकम्—

आक्षिप्तः कालसाम्येन प्रवेशः स्यात् प्रवर्तनम्॥ २४॥

यथा केशवचरिते—

उल्लासयन् सुमनसां परितः कलापं,
संवर्द्धयन् सपदि वैभवमुद्धवस्य।
धीरं मुनेरपि मनो मदयन् समन्ता-
दानन्दनो मिलति सुन्दरि माधवोऽयम्॥

( इति निष्क्रान्तौ ) ( ततः प्रविशति माधवः )

---

एवं भावों से युक्त हैं उन लोकोत्तरपुरुषों के हृदय की बात कौन जानने में समर्थ हो सकता है?

( नेपथ्य में ) अरे! तुमने बिलकुल ठीक कहा कि लोकोत्तर पुरुषों के हृदय की बात कौन जान सकता है।

**प्रवर्तक**

यदि समयगत समानता के द्वारा किसी ( घटना आदि ) की सूचना दी जाये और उसी को लेते हुए मंच पर पात्र का प्रवेश हो तो उसे 'प्रवर्तक' समझना चाहिए॥ २४॥

जैसे **केशवचरित में**—( सूत्रधार के निम्नकथन के बाद पात्र का प्रवेश होना )

हे सुन्दरि, चारों ओर पुष्पों के समूह विकसित करते हुए, उत्सव की सम्पत्ति को शीघ्रता से बढ़ाते हुए और धीर प्रकृति के मुनिजन के शान्त चित्तों को भी मदमत्त करते हुए यह आनन्दप्रद वसन्तऋतु प्राप्त हो रही है [ मिल गया है[1] ]। ( फिर सूत्रधार आदि दोनों मंच से चले जाते हैं और माधव का प्रवेश होता है )

---

१ **माधव पक्ष में** अर्थ :—देवगण के चित्त को पूर्णतः आह्लादित करते हुए, उद्धव का मान वैभव बढ़ाते हुए तथा मुनिजन के शान्तचित्त को मदमस्त बनाते हुए यह माधव आज मिल रहे हैं।

---

१. प्रवृत्तिः स्यादिति ब. पु.।

यथा वा विदग्धमाधवे—

सोऽयं वसन्तसमयः समियाय यस्मिन्,
पूर्णं तमीश्वरमुपोढनवानुरागम् ।
दूढग्रहारुचिरया सह राधयासौ
रङ्गाय सङ्गमयिता निशि पौर्णमासी[1] ॥

( वि० मा० १।१० ).

अथ प्रयोगातिशयः—

एषोऽयमित्युपक्षेपात् सूत्रधार-प्रयोगतः ।
प्रवेशसूचनं यत्र प्रयोगातिशयो हि सः ॥ २५ ॥

यथा-ललितमाधवे गर्भाङ्के—

वृद्धया शश्वदारब्धनिरोधामपि राधिकाम् ।
निराबाधं सदा सांकं[2] रमयत्येष[3] माधवः ॥

---

अथवा विदग्धमाधव नाटक के निम्न पद्य में—

आज वही वसन्तऋतु आगयी है जिसमें पौर्णमासी तिथि की अति प्रकाशित रात्रि में पूर्णचन्द्र उसी सुन्दर विशाखा नक्षत्र के साथ अपनी नवीन रक्तिमा को लिये हुए ( रात्रि की ) शोभा बढ़ाने के लिये मिलेगा ।[1]

**प्रयोगातिशय**

'यह है' इस प्रकार आरंभ करते हुए जब सूत्रधार किसी पात्र के प्रवेश की सूचना दे तो उसे 'प्रयोगातिशय' समझना चाहिए ॥ २५ ॥

जैसे ललितमाधव के गर्भाङ्क में :—

यहाँ उस वृद्धा के द्वारा सदा रोकी जानेवाली राधिका के साथ भी बिना बाधा के यह माधव रमण करते रहते हैं ।

---

१. **माधवपक्ष में** ( अर्थ )—आज वही बसन्त ऋतु का समय आ गया जिसमें संपूर्ण कलाओं वाले श्रीकृष्ण जी का सुन्दरी राधा के साथ कौतुक एवं गूढ़ रहस्यों को प्रकट करने का अतिशय आग्रह रखने के कारण स्वयं पौर्णमासी ( सान्दीपनी ऋषि की माता ) रात्रि में मिलन करवायगी ।

---

१. पौर्णमासीमिति अ. पु.; २. साधु इति ब. पु. ;
३. त्यत्र इति ब. पु. ।

ततः प्रविशति माधवः ।

अथोद्घात्यकम्—

पदानि त्वगतार्थानि तदर्थगतये नराः ।
योजयन्ति पदैरन्यैस्तदुद्घात्यकमुच्यते ॥ २६ ॥

यथा ललितमाधवे—

नटता किरातराजं, निहत्य रङ्गस्थले कृता विधिना ।
समये तेन विधेयं गुणवति ताराकरग्रहणम् ॥

( ल० मा० ११११ )

( नेपथ्ये ) हन्त, राधामाधवयोः पाणिबन्धं कंसभूपतेर्भयादतिव्यक्तमुदाहर्तुमसमर्थो नटता किरातराजमित्यपदेशेन बोधयन् धन्यः कोऽयं चिन्ताविक्लवां मामाश्वासयतीत्यत्र पौर्णमासीप्रवेशः ।

---

इसके बाद माधव प्रवेश करते हैं ।

**उद्घात्यक**

जब किन्ही अज्ञातार्थक पदों के साथ अन्य पदों को भी अर्थप्रतीति करवाने के लिये जोड़ दिया जाए तो उसे 'उद्घात्यक' समझना चाहिये ॥ २६ ॥

जैसे ललितमाधव में :—

उस कलानिधि ने अपनी नटलीला से रंगस्थल पर किरातराज का हनन कर अब यथोचित अवसर आने पर गुणशालिनी तारा का करग्रहण करना है ।

( नेपथ्य में ) ओहो । राधा और माधव की परस्पर पाणिग्रहण करने की बात को कंसराज के भय से प्रत्यक्षतः साफ-साफ कहने में असमर्थ हो इस नटलीला के द्वारा किरातराज के हनन के बहाने से बतला कर यह कौन मुझे आश्वस्त कर रहा है । मैं तो इसी चिन्ता से घबरा उठी थी ।

कहते हुए पौर्णमासी का प्रवेश करना [ प्रस्तावना के उद्घात्यक नामक प्रकार को स्पष्ट करता है । ]

---

१. कलानिधिना इति ब. पु. ।

अथावलगितम्—

यदेकस्मिन् समावेश्य कार्यमन्यत् प्रसाध्यते ।
परानुरोधात्तज्ज्ञेयं नाम्नावलगितं बुधैः ॥ २७ ॥

यथा कंसवधे—

सूत्रधारः—नटराज पुरुषोत्तम, कथं विलम्बसे ?

( नेपथ्ये ) आः कस्त्वमसि, यदत्र मां त्वरयसि ।

सूत्रधारः—कथमयं गोपालवेशो भगवानुपस्थितः । पश्य पश्य, इत्यादि ।

शृङ्गारप्रचुरे नाटये युक्तमामुखमेव हि ।
वीथीप्रहसनञ्चेति द्विविधे नात्र लक्षिते ॥ २८ ॥
अतस्तत्रामुखं तत्र भवेल्ललितमाधवे ।

---

**अवलगितक**

जब किसी एक व्यक्ति को दिये गए कार्य को दूसरे के द्वारा पूर्ण किया जाता हो तो अन्यानुरोध के कारण कार्य सम्पन्न होने से उसे 'अवलगितक' समझना चाहिये ॥ २७ ॥

जैसे कंसवध में—

सूत्रधार—नटराज पुरुषोत्तम, अब आप क्यों विलम्ब कर रहे हैं ?

( नेपथ्य में ) अरे ! तुम कौन हो जो मुझ से शीघ्र काम करने को कह रहे हो ?

सूत्रधार—अरे ! ये तो गोपाल का वेष धारण किये हुए स्वयं भगवान् आ रहे हैं । 'देखो, देखो' इत्यादि ।

यदि नाटक में शृङ्गार रस का बाहुल्य हो तो उसमें 'आमुख' को रखना ठीक होता है । यहाँ हमने प्रस्तावना के वीथी और प्रहसन नहीं बतलाये हैं ॥

इसलिये ( शृङ्गार प्रचुर होने से ) ललितमाधव में आमुख ही रहेगा ।

प्रस्तावना स्थापने द्वे आमुखस्यापरे भिदे ।
इत्याख्याय स्फुटं केचित्तयोः कुर्वन्ति लक्षणम् ॥ २९ ॥

यथा—नटीविदूषकनटसूत्रसंलापसङ्गतम् ।
स्तोकवीथ्यादिसहितं भवेत् प्रस्तावनामुखम् ॥
सर्ववीथ्यादिसहितं तदेव स्थापनोच्यते ।
वीराद्भुतादि प्रायेषु भवेत् प्रस्तावनोचिता[1] ॥
हास्यबीभत्सरौद्रादौ प्रायेण स्थापना मतेति ।
[2]वीथीप्रहसने द्वे तु रूपकाणां भिदे स्मृते ॥

अथ सन्धिः—

एकैकस्यास्त्ववस्थायाः प्रकृत्या चैकयैकया ।
योगः सन्धिरिति ज्ञेयो नाट्यविद्याविशारदैः ॥ ३० ॥

अथ प्रकृतिः—

पाञ्चविध्यात् कथायास्तु प्रकृतिः[3] पञ्चधा स्मृता ।

---

आमुख के ही प्रस्तावना और स्थापना नामक दो प्रकार मानकर कुछ आचार्य उनके विभेदक लक्षण भी बतलाते हैं ॥ २८-२९ ॥

जैसे :—यदि नटी, विदूषक, नट तथा सूत्रधार के परस्पर संवाद रहें और बीथी के अंगों का पूर्णतः सन्निवेश न किया जाए तो उसे 'प्रस्तावना' समझना चाहिए किन्तु वीथी के सभी अंगों का सन्निवेश होने पर वही 'स्थापना' कहलाती है ।

वीर तथा अद्भुत रसों की बहुलता होने पर प्रस्तावना तथा हास्य, बीभत्स और रौद्ररस के प्राचुर्य रहने पर 'स्थापना' होती है ॥

बीथी और प्रहसन रूपकों के दो प्रकार हैं ॥

**सन्धियाँ**

प्रत्येक अवस्था के साथ एक (एक) अर्थप्रकृति के संयोग या जोड़ को नाट्यविद्या के आचार्य सन्धि मानते हैं ॥ ३० ॥

**( अर्थ ) प्रकृति**

( नाटकीय ) कथा को पाँच विभाग में विभाजित करने के कारण

---

१. प्रस्तावनेरिता इति अ. पु. ; २. वीथीत्यादिश्लोकार्धः ब. पु. नास्ति ;
३. प्रकृता इति अ. पु. पाठः ।

बीजं बिन्दुः पताका च प्रकरी कार्यमेव च ॥ ३१ ॥

तत्र बीजम्—

यत्तु स्वल्पमुपक्षिप्तं बहुधा विस्तृतिं गतम् ।
कार्यस्य कारणं धीरैस्तद्बीजमिति कथ्यते ॥ ३२ ॥

यथा ललितमाधवे—प्रथमद्वितीययोरङ्कयोः कल्पिते मुखसन्धौ [1]निगूढो राधामाधवयोरनुरागो बीजमुच्यते ।

अथ बिन्दुः—

फले प्रधाने बीजस्य प्रसङ्गोक्तैः फलाक्षरैः ।
विच्छिन्ने यदविच्छेदकारणं बिन्दुरुच्यते[2] ॥ ३३ ॥

यथा तत्रैव तृतीयचतुर्थयोः कल्पिते प्रतिमुखसन्धौ कृष्णस्य पुरगमनादिना मुख्यफले विच्छिन्ने तेनैव समाश्वासनम् 'एतास्तूर्णं नयत कियतीरि'त्यादि ( ल० मा० ३।२१ ) सूर्य-

---

अर्थ प्रकृति के भी पाँच भेद हो जाते हैं। इन पाँच भेदों के नाम हैं— (१) बीज, (२) बिन्दु, (३) पताका, (४) प्रकरी तथा (५) कार्य ॥ ३१ ॥

**बीज**

रूपक के आरंभ में स्वल्प रूप में संकेतित तथा बाद में अनेक रूप में विस्तार प्राप्त करने वाला फल का कारण 'बीज' कहलाता है ॥३२॥

जैसे ललितमाधव नाटक के प्रथम और द्वितीय अंकों में मुखसन्धि में स्थित राधा और माधव का पारस्परिक प्रच्छन्न अनुराग 'बीज' है ।

**बिन्दु**

प्रधान फल के अन्तर्गत अवान्तर कथा के विच्छिन्न होने पर भी इतिवृत्त को जोड़ने और आगे बढ़ाने का कार्य करने वाला 'बिन्दु' होता है ॥ ३३ ॥

जैसे इसी नाटक के तीसरे और चौथे अंकों में प्रतिमुख सन्धि में स्थित श्रीकृष्ण के नगर-प्रस्थानरूपी मुख्य फल के विच्छिन्न हो जाने पर उन्हीं के द्वारा 'एतास्तूर्णं नयत' इत्यादि कह कर आश्वस्त

---

१. निरूढाविति ख. पु. ; २. रिष्यते इति ब. पु. पाठः ।

वाक्यश्रवणजनितकृष्णप्रत्याशां 'नीते मङ्क्षुमिमङ्क्षुम्' (ल० मा० ४।१० ) इत्याद्युक्त्वा गर्भाङ्कश्च बिन्दुः।

अथ पताका—

यत् प्रधानोपकरणं प्रसङ्गात् स्वाम्यमृच्छति।
सा पताका बुधैः प्रोक्ता यादवामात्य[1]वृत्तवत् ॥ ३४ ॥

यथा तत्रैव पञ्चमषष्ठयोः कल्पिते गर्भसन्धौ पौर्णमास्युद्धववृत्तं पताका।

अथ प्रकरी—

यत् केवलं परार्थस्य साधनञ्च प्रदेशभाक्।
प्रकरी सा समुद्दिष्टा नववृन्दादि वृत्तवत् ॥ ३५ ॥

यथा तत्रैव सप्तमाष्टमयोः कल्पिते विमर्शसन्धौ नववृन्दा-बकुलादिवृत्तं प्रकरी।

---

करना। सूर्य के कथन को सुन कर श्रीकृष्ण को फिर से आशा हो जाना तथा उनका 'नीते मङ्क्षुमिमङ्क्षुम्' इत्यादि कहना। यही गर्भाङ्क बिन्दु है।

**पताका**

जो प्रासंगिक कथा मुख्य कथा के साथ दूर तक चलती रहे तो उसे बुधजन 'पताका' कहते हैं। जैसे—यादव सचिव उद्धव का चरित्र ( पताका है ) ॥ ३४ ॥

जैसे इसी नाटक के पाँचवें, छठे अंकों में गर्भसन्धि में स्थित पौर्णमासी और उद्धव का चरित्र 'पताका' है।

**प्रकरी**

जो रूपक में एक सीमित प्रदेश तक चलती रहे तथा जिससे केवल दूसरों की इष्टसिद्धि हो तो ऐसी प्रासंगिक कथा 'प्रकरी' कहलाती है। जैसे—नववृन्दा का चरित्र ॥ ३५ ॥

जैसे इसी नाटक के सातवें और आठवें अंकों में विमर्शसन्धि में स्थित नववृन्दा और बकुला का चरित्र 'प्रकरी' है।

---

१. सादरामात्येति अ. पु. पाठः।

अथ कार्यम्—

वस्तुनस्तु समस्तस्य साध्यं कार्यमिति स्मृतम् ।
राधामाधवयोः सङ्गो यथा ललितमाधवे ॥ ३६ ॥

यथात्र नवमदशमयोः कल्पिते निर्वहणसन्धौ राधामाधवयोः पुनस्सङ्गमपुरस्सरं क्रीडादि कार्यम् ।

प्रधानमङ्गमिति च तत्तु स्याद् द्विविधं पुनः ।
प्रधानं नेतृचरितं व्यापि कृष्णादिचेष्टितम् ॥ ३७ ॥
नायकार्थकृदङ्गं[1] स्यान्नायकेतरचेष्टितम्[2] ।
नित्यं पताका प्रकरी चाङ्गं बीजादयः क्वचित्[3] ॥ ३८ ॥
बीजाद्वा बीजमादौ स्यात् फलत्वात्कार्यमन्ततः ।

---

कार्य

नाटकीय कथा के अन्तर्गत जो प्राधान्येन साध्य हो उसे 'कार्य' समझना चाहिये। जैसे ललितमाधव नाटक में श्रीराधा और श्रीकृष्ण का मिलन साध्य होने से कार्य है ॥ ३६ ॥

जैसे इसी नाटक के नवम और दशम अंकों में स्थित निर्वहणसन्धि में राधा और श्रीकृष्ण का मिल कर पुनः क्रीडा-विहार आदि करना 'कार्य' है।

इस कथावस्तु या इतिवृत्त के प्रधान तथा अंग के रूप में दो भेद होते हैं। नायक का दूर तक चलने वाला चरित्र 'प्रधान' कहलाता है। जैसे श्रीकृष्ण आदि का ( ललितमाधव में ) चरित्र ॥ ३७ ॥

नायक के अतिरिक्त अमुख्य पात्रों के वे चरित्र-जिनसे नायक को फलप्राप्ति में सहायता मिलती हो-'अङ्ग' कहलाते हैं।

पताका और प्रकरी सदा इतिवृत्त के अंग माने जाते हैं किन्तु कभी-कभी बीज आदि भी अंग हो जाते हैं ॥ ३८ ॥

कभी बीज से अथवा कभी आरंभ में ही विद्यमान बीज के फलवान् होने से अन्त में 'कार्य' सम्पन्न होता है; इसलिये इनकी

---

१. नायिकेति अ. पु. पाठः । २. नायकेन विचेष्टितम् इति अ पु. पाठः ।
३. क्रमादिति स. पु. पाठः ।

तयोः सन्धानहेतुत्वान्मध्ये बिन्दुं मुहुः क्षिपेत् ॥ ३९ ॥
यथायोगं पताकायाः प्रकर्याश्च निवेशनम्[1] ॥ ४० ॥
अत एव बिन्दुर्यथा पञ्चमे—( ल० मा० नाटके )

स्फुरन्मणिसराधिकं नवतमालनीलं हरेः
उदूढनवकुङ्कुमं जयति हारि वक्षःस्थलम् ।
उडुस्तबकितं सदा तडिदुदीर्णलक्ष्मीभरं,
यदभ्रमिव लीलया स्फुटमदभ्रमुद्भासते ॥

( ल० मा० ५।२३ )

एवं षष्ठसप्तमादिष्वपि बिन्दुर्द्रष्टव्यः ।

अथावस्थाः—

कार्यस्य पञ्चधाऽवस्था नायकादिक्रियावशात् ।
आरम्भ-यत्न-प्राप्त्याशा-नियताप्ति-फलागमाः ॥ ४१ ॥

---

क्रमिकता या जोड़ को बनाये रखने के लिये बीच में ही 'बिन्दु' को ( सदा ) रखा जाता है ॥ ३६ ॥

आवश्यकतानुसार पताका तथा प्रकरी का भी इसी प्रकार क्रमिकता या जोड़ बैठाने के लिये सन्निवेश किया जाता है ॥ ४० ॥

जैसे ललितमाधव नाटक के पाँचवें अंक में 'बिन्दु' का निम्न उदाहरण द्रष्टव्य है :—

श्रीहरि का मणियों की सरों से प्रकाशित होनेवाला, कुङ्कुमचर्चित एवं तमाल के समान अतिशय नीलवर्ण वाला वह वक्षःस्थल ही सर्वोत्तम है जो अपनी लीला के विस्तार से नक्षत्रों की पाँत और बिजली से युक्त होकर रहनेवाले नवमेघ जैसा अतिशय शोभा पा रहा है ।

इसी प्रकार षष्ठ और सप्तम अंक में 'बिन्दु' के उदाहरण देखे जा सकते हैं ।

**अवस्था**

नायक के कार्य या प्रयोजनवश उसीके द्वारा आरंभ किये गये कार्य की पाँच अवस्थाएँ होती हैं । यथा :—( १ ) आरम्भ, ( २ ) यत्न, ( ३ ) प्राप्त्याशा, ( ४ ) नियताप्ति तथा ( ५ ) फलागम ॥ ४१ ॥

---

१. निवेदनमिति अ. पु. पाठः ।

तत्रारम्भः—

बुधैर्मुख्यफलोद्योगं आरम्भ इति कथ्यते।

यथा ललितमाधवे मुखसन्धौ राधामाधवयोरन्योन्यसङ्गमाय व्यवसायारम्भः।

अथ प्रयत्नः—

यत्नस्तु तत्फलावाप्तावौत्सुक्येन तु वर्द्धनम्॥ 42॥

यथा तत्रैव प्रतिमुखसन्धौ राधया कृष्णस्यान्वेषणं कृष्णेन च गन्धर्वकृतनृत्यादौ राधावलोकनायोद्यमो यत्नः।

अथ प्राप्त्याशा—

प्राप्त्याशा तु निजार्थस्य सिद्धिसद्भावभावना॥

तथा मुनिनाप्युक्तम्—

ईषत्प्राप्तिर्यदा काचित्फलस्य परिकल्पते।

---

**आरम्भ**

मुख्य उद्देश्य को सिद्ध करने लिये किया जाने वाला प्राथमिक प्रयास 'आरम्भ' कहलाता है।

जैसे ललितमाधव नाटक की मुखसन्धि में श्रीराधा और श्रीकृष्ण का परस्पर मिलन के लिये किया गया उद्योग 'आरम्भ' है।

**प्रयत्न**

कार्य या उद्देश्य की सिद्धि के लिये उत्सुक होकर किया जाने वाला उद्यम 'प्रयत्न' कहलाता है॥ 42॥

जैसे इसी नाटक की प्रतिमुखसन्धि में श्रीराधा का श्रीकृष्ण को ढूंढ़ना तथा श्रीकृष्ण के द्वारा गन्धर्वों के नृत्य में राधा को बार-बार देखने की चेष्टा करना 'प्रयत्न' है।

**प्राप्त्याशा**

अपने उद्देश्य की विचार या कल्पना में पूर्ति हो जाना 'प्राप्त्याशा' है। जैसा कि भरतमुनि ने भी बतलाया है कि—'जब किसी विचार या

---

1. फलोद्योगमात्रमिति ब. पु. पाठः। 2. तत्फलप्राप्ताविति ब. पु. पाठः।

भावमात्रेण तां प्राहुः प्राप्त्याशां[1] प्राप्तिसम्भवाम् ॥
उपायापायशङ्काभ्यां प्राप्त्याशा प्राप्तिसम्भवः ।
इति केचित्तु नाट्यज्ञाः प्राप्त्याशां लक्षयन्ति हि ॥

यथा तत्रैव गर्भसन्धौ राधायाः सत्राजिति समर्पणेन कृष्णस्य च ललिताशङ्खचूडरत्नादिना[2] सम्भावनायोग्यत्वात् प्राप्त्याशा ।

अथ नियताप्तिः—

नियताप्तिरविघ्नेन कार्यसंसिद्धिनिश्चयः ।

यथा तत्रैव विमर्शसन्धौ राधादर्शनादविघ्नेन फलसंसिद्धिनिश्चयात् नियताप्तिः ।

अथ फलागमः—

निजाभीष्टफलावाप्तिर्भवेदेव फलागमः ॥ ४३ ॥

---

भावना के द्वारा उद्दिष्ट अर्थ पूर्णता को पहुँचने लगे तो उसे प्राप्त्याशा या प्राप्तिसम्भव समझना चाहिये ।' ( ना० शा० २१।११ )

अन्य विद्वानों का मत है कि उपाय और अपाय की आशंका से युक्त होने पर प्राप्त्याशा होती है। ( दश रू० १।२० तथा सा० दर्प० ६।४७ )

जैसे इसी नाटक की गर्भसन्धि में सत्राजित् को राधा के समर्पण के द्वारा श्रीकृष्ण का ललिता, शंखचूड, रत्न आदि से सम्भावना के अयोग्य हो जाना 'प्राप्त्याशा' है।

**नियताप्ति**

उद्दिष्ट कार्य की सिद्धि का निर्विघ्न निश्चय करना 'नियताप्ति' है।

जैसे इसी नाटक की विमर्शसन्धि में राधा के दर्शन हो जाने पर निर्विघ्न उद्दिष्ट की सिद्धि का निश्चय करना 'नियताप्ति' है।

**फलागम**

अपनी अभीष्ट वस्तु या फल की प्राप्ति हो जाना 'फलागम' कहलाता है ॥ ४८ ॥

---

१. विधिज्ञाः प्राप्तिसम्भवम् इति ब. पु. पाठः ।
२. रङ्गादिनायोग्यत्वादिति स. पु. पाठः ।

यथा तत्रैव निर्वहणसन्धौ व्रजवधूसमागम-राधालाभ-रत्नाभिषेकादिः फलागमः।

पताकायाः स्ववस्थानं क्वचिदस्ति न वा क्वचित्।
पताकाया विहीने तु बीजबिन्दू निवेशयेत् ॥ ४४ ॥

अथ सन्ध्यङ्गानि—

मुख्यप्रयोजनवशात् कथाङ्गानां समन्वये।
अवान्तरार्थसम्बन्धः सन्धिः सन्धानरूपकः ॥ ४५ ॥
मुख-प्रतिमुख-गर्भ-विमर्शावुपसंहृतिः ।
पञ्चैते सन्धयस्तेषु मुखलक्षणमुच्यते ॥ ४६ ॥

अथ मुखम्—

मुखं बीजसमुत्पत्तिर्नानार्थरससम्भवा।
अत्र तु द्वादशाङ्गानि बीजारम्भानुरोधतः ॥ ४७ ॥

---

जैसे इसी नाटक की निर्वहणसन्धि में गोपिकाओं से मिलना, राधा की प्राप्ति, रत्न का लाभ और राज्याभिषेक का होना 'फलागम' है।

नाटक में कहीं 'पताका' का सन्निवेश किया जाता है और कहीं (आवश्यक न होने से) उसे नहीं रखा जाता। अतएव पताका के न होने पर बीज और बिन्दु का ही सन्निवेश किया जाय ॥ ४४ ॥

**सन्धियाँ और उनके अंग**

मुख्य कार्य की पूर्ति के लिये कथा के भागों को परस्पर संयुक्त करने के लिये बीच में विद्यमान कार्यों का जोड़ बैठाना 'सन्धि' कहलाता है ॥ ४५ ॥

ये सन्धियाँ पाँच हैं—मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्श तथा उपसंहृति। अब (इनमें से) सर्वप्रथम मुखसन्धि का लक्षण बतलाते हैं ॥ ४६ ॥

**मुखसन्धि**

जहाँ अनेक रस और भावों से बीजरूप अर्थप्रकृति की सुन्दरता से उद्भावना की जाय तो उसे 'मुख' समझना चाहिये। इसके बीज और आरम्भ के साथ रहने के कारण बारह अंग होते हैं ॥ ४७ ॥

राधामाधवयोरत्र प्रेमबीजसमुद्भवः ।
सूचितः सौष्ठवात्तत्र यथा ललितमाधवे ॥ ४८ ॥
उपक्षेपः परिकरः परिन्यासो विलोभनम् ।
युक्तिः प्राप्तिः समाधानं विधानं परिभावना ॥ ४९ ॥
उद्भेदभेदकरणान्येषां लक्षणमुच्यते ।

अथोपक्षेपः—

उपक्षेपस्तु बीजस्य सूचनं कथ्यते बुधैः ॥ ५० ॥

यथा ललितमाधवे प्रथमेऽङ्के—

पौर्णमासी—( हन्त राधा-माधवयोरिति पठित्वा ) वत्से गार्गि, श्रूयताम्—

कृष्णापाङ्गतरङ्गितद्युमणिजासम्भेदवेणीकृते
राधायाः स्मितचन्द्रिकासुरधुनीपूरे निपीयामृतम् ।
अन्तस्तोषतुषारसंप्लवलवव्यालीढतापोच्चया[1]ः
क्रान्त्वा सप्त जगन्ति सम्प्रति वयं सर्वोद्ध्र्वमध्यास्महे ॥

( ल० मा० १।१३ )

---

जैसे ललितमाधव नाटक में राधा और श्रीकृष्ण के परस्पर अनुराग रूप बीज की सुन्दरता से उद्भावना होना 'मुख' है ॥ ४८ ॥

इस सन्धि के अंग हैं—उपक्षेप, परिकर, परिन्यास, विलोभन, युक्ति, प्राप्ति, समाधान, विधान परिभावना, उद्भेद, भेद तथा करण । अब क्रमशः इनके लक्षण बतलाता हूँ ॥ ४६ ॥

**उपक्षेप**

बीज ( या प्रस्तुत इतिवृत्त ) की संक्षेप में सूचना देना 'उपक्षेप' कहलाता है ॥ ५० ॥

जैसे ललितमाधव नाटक के प्रथम अंक में—

पौर्णमासी—वत्से गार्गी, सुनो ।

आज हम श्रीकृष्ण के अपांग रूपी तरंगों की लहरों वाली यमुना की धारा से श्रीराधा की मुसकानरूपी चन्द्रिका का प्रवाह रखनेवाली गंगा से मिलने पर उसी का अमृतपान कर आन्तरिक सन्तोष की शीतलता

---

[1]. तापोद्गमाः इति स. पु. पाठः ।

अत्र राधामाधवयोरनुरागबीजस्य सूचनमुपक्षेपः ।

अथ परिकरः—

बीजस्य बहुलीकारो ज्ञेयः परिकरो बुधैः ॥ ५१ ॥

यथा तत्रैव प्रथमेऽङ्के—

गार्गी—( संस्कृतेन )

ह्रियमवगृह्य गृहेभ्यः कर्षति धारा वनाय या निपुणा ।

सा जयति निसृष्टार्था वरवंशजकाकली दूती ॥

( ल० मा० १।२४ )

अत्र वनाकर्षणादिना अनुरागबीजस्य बहुलीकरणात् परिकरः ।

अथ परिन्यासः—

बीजनिष्पत्तिकथनं परिन्यास इतीर्यते ॥ ५२ ॥

---

के लेशमात्र से अपने समस्त संतापों को दूर करती हुई सातों भुवनों को पार कर अब सभी लोकों के ऊपर विद्यमान गोलोक में स्थित हो गयी हैं ।

प्रस्तुत पद्य में राधा और माधव के अनुराग की बीज रूप में सूचना मिलने से 'उपक्षेप' है ।

**परिकर**

बीज के अर्थ या विषय का विस्तार होना 'परिकर' कहलाता है ॥

जैसे इसी नाटक के प्रथम अंक में—

गार्गी—(संस्कृत भाषा में बोलते हुए ) जिसने श्री राधा की लज्जा छुड़वा कर उसे वन में भागने के लिए खींच लिया उसी उत्तम बांस से बनी हुई सूक्ष्म और मधुर स्वरों वाली निसृष्टार्थ दूती जैसी बांसुरी की जय हो ।

यहाँ वन में जाने के लिए आकृष्ट करने आदि के उल्लेख से उसी अनुराग का और विस्तार बतलाये जाने के कारण 'परिकर' समझना चाहिए ।

**परिन्यास या ( परिविन्यास )**

उद्देश्य या कार्य की सिद्धि का निश्चयपूर्वक उल्लेख करना 'परिन्यास' कहलाता है ॥ ५२ ॥

यथा तत्रैव प्रथमेऽङ्के—

राधिका—(सरोमाञ्चम्) ललिदे, को क्खु कण्होणत्ति सुणीअदि जेण केअलं कण्णस्स च्चेअ अदिधी होत्तूण उम्मत्ती किज्जदि। [ ललिते, कः खलु कृष्ण इति श्रूयते येन केवलं कर्णस्यैवातिथीभवता उन्मत्तीक्रियते ]

अत्रोन्मत्तीकरणेन वीजनिष्पत्तिकथनात् परिन्यासः।

अथ विलोभनम्—

नायिकादिगुणानां यद्वर्णनं तद्विलोभनम् ॥ ५३ ॥

यथा तत्रैव प्रथमेऽङ्के—

कृष्णः—( सन्निधाय )

समीक्ष्य तव राधिके वदनबिम्बमुद्भासुरं[1]
त्रपाभरपरीतधीः श्रयितुमस्य तुल्यश्रियम्।
शशी किल कृशीभवत्सुरधुनीतरङ्गोक्षितो[2]
तपस्यति कपर्दिनः स्फुटजटाटवीमाश्रितः[3] ॥

( ल० मा० १।५६ )

---

जैसे इसी नाटक के प्रथम अंक में—

राधिका—( रोमाञ्चयुक्त होकर ) ललिते, यह कृष्ण कौन है जिसके सिर्फ नाम को सुनकर इतनी मस्ती आने लगती है।

यहाँ उन्मत्त होने की बात के द्वारा अनुराग का निश्चित उल्लेख हो जाने से 'परिन्यास' समझना चाहिये।

**विलोभन**

नायिका आदि के गुणों का बखान करना 'विलोभन' कहलाता है ॥ ५३ ॥

जैसे इसी नाटक के प्रथम अंक में—

श्रीकृष्ण—( पास आकर ध्यान से देखते हुए ) अरी राधिके, यह चन्द्र तुम्हारे प्रभासम्पन्न ( मुख ) बिंब को देख कर लज्जा के भार से झुक कर ( अब ) इसी के समान अपनी शोभा बढ़ाने का निश्चय कर

---

१. वदनविश्वमुद्भासुरमिति ब. पु. पाठः। २. तरङ्गोक्षितः इति अ. पु. पाठः। ३. मास्थितः इति स. पु. पाठः।

अत्र राधासौन्दर्यगुणवर्णनाद्विलोभनम् ।

अथ युक्तिः—

सम्यक् प्रयोजनानां हि निर्णयो युक्तिरिष्यते ॥ ५४ ॥

यथा तत्रैव—

यशोदा—भअवदि ! चन्दाअलि, णोमालिआ, राहा महावी अ सव्वा मह आसाओ गुणसोरहपूरेण पूरेइ । तत्थवि वच्छो विअ वच्छा लहवी णेत्तभिंगं सोन्देरमरन्देण आणन्देइ । [ भगवति ! चन्द्रावलि, नवमालिका, राधा माधवी च सर्वा मम आशा गुणसौरभपूरेण पूरयति, तथापि वत्स इव वत्सा लघ्वी नेत्रभृङ्गं सौन्दर्यमरन्देनाह्लादयति । ]

पौर्णमासी—गोकुलेश्वरि, सर्वासां गोकुलवासिनीनामीदृगेव समुदाचारः ।

---

कृशकाय हो आकाशगंगा की लहरों में नहा कर भगवान् शिव जी के मस्तक पर विद्यमान जटाजूट में बैठ मानो तपस्या कर रहा है ।

प्रस्तुत पद्य में श्रीराधा के सौन्दर्यगुण का विशेषतापूर्ण वर्णन होने से 'विलोभन' है ।

**युक्ति**

( अपने ) कर्त्तव्य का उचित रीति से निश्चय करना 'युक्ति' कहलाता है ॥ ५४ ॥

जैसे इसी नाटक में—

यशोदा—भगवती चन्द्रावली ! नवमालिका, राधा और माधवी सभी अपने गुणों के सौरभ की पवित्रता से मेरी आशा की पूर्ति कर रही हैं । पर इन सभी में यह छोटी बच्ची—जो मेरे बच्चे जैसी है—तो अपने सौन्दर्य मकरन्द के द्वारा मेरे नेत्रभृंगों को अतिशय आनन्दित कर रही है ।

पौर्णमासी—हे गोकुलेश्वरि ! सभी गोकुल-निवासियों का ऐसा ही अभिमत है ।

अत्र राधायां सर्वतोऽधिकानां गुणोत्कर्षाणां[1] निर्णयः युक्तिः ।

अथ प्राप्तिः—

प्राज्ञैस्सुखस्य सम्प्राप्तिः प्राप्तिरित्यभिधीयते ॥ ५५ ॥

यथा तत्रैव—

कृष्णः—( पुनरुत्कर्णो भवन् सपुलकम् )

मधुरिमलहरीभिः स्तम्बयत्यम्बरे या,
स्मरमदसरसानां सारसानां रुतानि ।
इयमुदयति राधाकिङ्किणीझङ्कृतिर्मे,
हृदि परिणमयन्ती विक्रियाडम्बराणि ॥ ( ल० मा० १।५१ )

अत्र राधाकिङ्किणीझङ्कृतिश्रवणात् कृष्णस्य सुखसम्प्राप्तिः प्राप्तिः ।

अथ समाधानम्—

बीजस्य पुनराधानं समाधानमिहोच्यते[2] ॥ ५६ ॥

---

यहाँ पर राधा में सबकी अपेक्षा अधिक गुणों के उत्कर्ष का निश्चय होने से 'युक्ति' है ।

**प्राप्ति**

सुख की उपलब्धि होना 'प्राप्ति' कहलाता है ॥ ५५ ॥

जैसे इसी नाटक में—

श्रीकृष्ण—( उसी ओर कान लगा कर रोमाञ्चित होते हुए ) जो आकाशचारी मदमत्त सारसों की ध्वनि को अपनी मधुरिमापूर्ण ध्वनि-लहरी से स्तब्ध कर देती है वही श्रीराधा की किंकिणी झंकार मेरे हृदय में अनेक भावनाओं के आडम्बर को उठाते हुए आ रही है ।

यहाँ राधा की किंकिणी की झंकार सुनकर श्रीकृष्ण को सुख की प्राप्ति होना 'प्राप्ति' है ।

**समाधान**

बीज की फिर से अच्छी तरह स्थापना करना 'समाधान' कहलाता है ॥ ५६ ॥

---

१. गुणोत्कर्षवर्णनाद् युक्तिः इति अ. पु. ।

२. समाधानं विधीयते इति ब. पु. पाठः ।

यथा तत्रैव द्वितीयाङ्के*—

राधिका—( सास्रम् ) कुन्दलदे, अवि णाम इमस्स एक्कस्स वि हदणेत्तस्स मग्गं क्खणं वि आरोहिस्सदि सो मह धण्णस्स कण्णस्स अदिधी । [ कुन्दलते, अपि नामास्यैकस्यापि हतनेत्रस्य मार्गं क्षणमपि आरोहिष्यति स मे धन्यस्य कर्णस्यातिथिः ]

अत्र स्वयं राधायां पुनरनुरागबीजस्याधानात् समाधानम् ।

अथ विधानम्—

सुखदुःखकरं यत्तु तद्विधानं बुधा विदुः ॥ ५७ ॥

यथा तत्रैव द्वितीयाङ्के—

राधिका—(दूरतः कृष्णमीषदालोक्य, जनान्तिकं संस्कृतेन)

सहचरि निरातङ्कः कोऽयं युवा मुदिरद्युति-
व्रजभुवि कुतः प्राप्तो माद्यन्मतङ्गजविभ्रमः ।

---

जैसे इसी नाटक के प्रथम अंक में—

राधिका—( रो कर ) अरी कुन्दलते, क्या मेरे भाग्यशाली कान का अतिथि वह थोड़े समय तक मेरे इन अभागे नेत्रों के मार्ग पर भी आरोहण करेगा ?

यहाँ श्रीराधा के द्वारा अनुराग रूपी बीज को फिर से ग्रहण करने के कारण 'समाधान' है ।

**विधान**

सुख या दुःख से मिश्रित कार्य या घटना का उल्लेख करना 'विधान' कहलाता है ॥ ५७ ॥

जैसे इसी नाटक के द्वितीय अंक में—

राधिका—( दूर से ही कृष्ण की ओर धीरे से देखती हुई संस्कृत भाषा में )

अरी सखी, निर्भय होकर मदमत्त हाथी के समान गति से इस व्रज भूमि में आनेवाला सांवले रंग की सुन्दर एवं आह्लादक कान्ति लिये हुए यह कौन युवक है ? यह कहाँ से आया है ? जो अपनी उठायी हुयी

---

* एष भागः प्रथमाङ्के परिदृश्यते ।

१. राधया इति ब. पु. पाठः । २. वनभुवि इति ब. पु. पाठः ।

अहह चटुलैरुत्सर्पद्भिर्दृगञ्चलतस्करै-
मम धृतिधनं चेतःकोषाद्विलुण्ठयतीह यः ॥
( ल० मा० २।११ )

( पुनरवेक्ष्य ) हद्धी हद्धी प्पमादो, ललिदे पेक्ख पेक्ख एणं बम्हआरिणं दट्ठूण विक्खुहिदं मह हदहिअअम् । ता इमस्स महापावस्य अग्गिप्पवेसो जेव्व पराअचित्तम् । [हा धिक् हा धिक्, प्रमादः; ललिते, प्रेक्ष्य प्रेक्ष्य, एतं ब्रह्मचारिणं दृष्ट्वा विक्षुब्धं मे हतहृदयम् । तदेतस्य महापापस्य अग्निप्रवेश एव प्रायश्चित्तम् । ]

ललिता—हला, सच्चं कधेसि, ता णूणं सवण्णत्तणं भामेदि । [ हला, सत्यं कथयसि, तन्नूनं सवर्णत्वं भ्रमयति । ]

राधिका—( पुनर्निभाल्य[1], संस्कृतेन )
सहचरि हरिरेष ब्रह्मवेशं प्रपन्नः किमयमितरथा मे विद्रवत्यन्तरात्मा ।
शशधरमणिवेदी स्वेदधारां प्रसूते न किल कुमुदबन्धोः कौमुदीमन्तरेण॥
( ल० मा० २।१२ )

---

चंचल दृष्टियों (के भागों) से मेरे चित्तरूपी कोश में छिपे हुए धैर्य-धन पर डाका डाल रहा है।

( फिर ध्यान से देख कर ) हाय हाय ! बड़ी भूल हो गयी । सखि ललिता, जरा देख तो सही, इस ब्रह्मचारी को देखकर मेरा मन बड़ा चंचल हो गया है । इसलिए इस महापाप का प्रायश्चित्त अग्निप्रवेश के द्वारा ही हो सकता है ।

ललिता—सखी, तुम ठीक कहती हो । तुम्हें यह वर्णगत समानता ही ( ब्राह्मण जैसा उक्त युवक का लगना ही ) भ्रम में डाल रहा है ।

राधा—( फिर ध्यान से देख कर संस्कृत भाषा में ) अरी सखी, ब्राह्मण का वेश धारण करने वाला यह युवक श्रीकृष्ण ही है अन्यथा इसे देख कर कैसे मेरी अन्तरात्मा का उद्रेक होता ? क्योंकि चन्द्रमा की चन्द्रिका के विना चन्द्रकान्तमणि की वेदिका कैसे द्रवित हो सकती है ?

---

१. पुनरवेक्ष्य इति स. पु. पाठः ।

अत्र राधायाः कृष्णबुद्ध्या विप्रबुद्ध्या च सुखदुःखकथनाद्विधानम् ।

अथ परिभावना—

श्लाघ्यैश्चित्तचमत्कारो गुणौघैः[1] परिभावना ॥ ५८ ॥

यथा तत्रैव प्रथमाङ्के—

राधिका—( सचमत्कारं संस्कृतेन )

कुलवरतनुधर्मग्राववृन्दानि भिन्दन्
सुमुखि निशितदीर्घापाङ्ग-टङ्कच्छटाभिः ।
युगपदयमपूर्वः कः पुरो विश्वकर्मा
मरकतमणिकक्षैः गोष्ठकक्षां चिनोति ॥ ( ल० मा० १।५२ )

ललिता—हला, सो एसो दे पराणनाधो[2] । [ हला, स एष ते प्राणनाथः ]

---

प्रस्तुत भाग में राधा के द्वारा ब्राह्मण समझ कर दुःख और श्रीकृष्ण जान कर अपने सुख का उल्लेख करने के कारण 'विधान' है ।

**परिभावना**

प्रशस्त गुणों के उल्लेख से चित्त में चमत्कार उत्पन्न हो जाना 'परिभावना' समझना चाहिये ।। ५८ ।।

जैसे इसी नाटक के प्रथम अंक में :

राधिका—( आश्चर्यान्वित होकर संस्कृत भाषा में ) अरी सखी, यह हमारे सम्मुख विद्यमान रहने वाला अपूर्व शिल्पी कौन है ? जो कुलबालिकाओं के शरीरधर्मरूपी प्रस्तरों को अपने बड़े-बड़े नेत्रों की तीखी धार रूपी टांकी की छटा से एक साथ तोड़ कर इस गोशाला के कक्ष से परिचित हो रहा है तथा जो मरकत मणि के समान शोभाशाली भी है ।

ललिता—सखि, यही तो तेरा प्राणधन है ।

---

१. गुणाढ्य इति ब. पु. पाठः । २. पराणनाहो इति स. पु. पाठः ।

राधा—( सोन्मादं पुनः संस्कृतेन )

स एष किमु गोपिकाकुमुदिनीसुधादीधितिः
स एष किमु[1] गोकुलस्फुरितयौवराज्योत्सवः ।
स एष किमु मन्मनःपिकविनोदपुष्पाकरः
कृशोदरि दृशोर्द्वयीममृतवीचिभिस्सिञ्चति ॥

( ल० मा० १।५३ )

अत्र कृष्णस्य वैदग्धसौन्दर्यादिगुणनिदर्शनेन च राधाचमत्कारकथनात् परिभावना ।

अथोद्भेदः—

बीजस्य तु य उद्घाटः स उद्भेद इति स्मृतः ॥ ५९ ॥

यथा तत्रैव द्वितीयाङ्के—

राधिका— ( अपवार्य, संस्कृतेन )

चलाक्षिगुरुलोकतः स्फुरति तावदन्तर्भयं,
कुलस्थितिरलन्तु मे मनसि तावदुन्मीलति ।

---

राधा—( उन्माद में भर कर फिर संस्कृत भाषा में बोलती हुई ) अरी कृशोदरि, क्या यही गोपिकारूपी कुमुदिनी का चन्द्र है? या गोकुल में चलनेवाले युवकों के उत्सवों का (यही) राजकुमार है ? या मेरे मन रूपी कोकिल को आनन्दित करनेवाला वसन्त है, जो मेरे नेत्रों को अमृतलहरियों से सिंचित कर रहा है।

यहाँ श्रीकृष्ण के वैदग्ध्य, सौन्दर्य आदि गुणों को बतला कर श्री राधा के मन को चमत्कृत करना 'परिभावना' है।

उद्भेद

बीज का अंकुर बन कर फूट पड़ना ( या प्रकट होना ) 'उद्‌भेद' कहलाता है ॥ ५६ ॥

जैसे इसी अंक में—

राधिका—( अपवारित करती हुई संस्कृत भाषा में ) अरी चंचलनयने, लोकलज्जा और भय गहरे होकर तभी तक रहते हैं और अपनी

---

१. किल इति स. पु. पाठः ।

चलन्मकरकुण्डलस्फुरितफुल्लगण्डस्थलं,
न यावदपरोक्षतामिदमुपैति वक्त्राम्बुजम् ॥

( ल० मा० २।२६ )

अत्रादौ संवृतस्यानुरागबीजस्य स्वमुखेनैवोद्घाटनादुद्भेदः ।

अथ भेदः—

बीजस्योत्तेजनं भेदो यद्वा सङ्घातभेदनम् ॥ ६० ॥

यथा तत्रैव कुन्दलता—राहे, अक्खलिदं तुम्ह सदीव्वदं, ता अलं सअं विक्खाविदेण । [ राधे, जाने अस्खलितं तव सतीव्रतं, तदलं स्वयं विख्यापितेन ]

विशाखा—( साभ्यसूयम् ) कुन्दलदे, का क्खु अवरा तुमं विअ वंशीए तिसंधज्झं आअण्णिअदि । [ कुन्दलते, का खल्वपरा त्वामिव वंश्या त्रिसन्ध्यमाकृष्यते । ]

---

कुलमर्यादा भी मन में तभी तक ठीक से जमी रहती है जब तक यह घूमनेवाले मकराकृति-कुण्डलों से शोभित गण्डस्थल वाला श्रीमाधव का मुखकमल प्रत्यक्ष नहीं होता ।

उक्त उदाहरण में अपने ही मुख से दबे हुए अनुराग को प्रकट करने से 'उद्भेद' है ।

**भेद**

बीजार्थ को उद्दीप्त करना या ( कूटनीति आदि से ) वर्गभेद उत्पन्न करना 'भेद' कहलाता है ॥६०॥

जैसे इसी अंक में—

कुन्दलता—राधे, मैं तुम्हारे अखंड सतीत्व को जानती हूँ । इसलिए खुद मत बखानो ।

विशाखा—( ईर्ष्या से ) अरी कुंदलते, भला और कौन ऐसी होगी जो तेरे समान बाँसुरी से हर समय आकृष्ट होती हो ।

कुन्दलता—( सनर्मस्मितं, संस्कृतेन )

ददामि सदयं सदा विशदबुद्धिराशीश्शतं,
भवादृशि पतिव्रताव्रतमखण्डितं तिष्ठतु ।
श्रुतैर्निखिलमाधुरीपरिणतेऽपि वेणुध्वनौ,
मनस्सखि मनागपि त्यजति वो न धैर्यं यथा ॥

( ल० मा० २।२० )

अत्र कुन्दलतया राधादिप्रेमबीजस्योत्तेजनाद्भेदनाच्चात्मनस्ताभ्यो भेदः ।

अथ करणम्—

प्रस्तुतार्थसमारम्भं करणं परिचक्षते ॥ ६१ ॥

यथा तत्रैव कुन्दलता—( संस्कृतेन )

त्रपां त्यज कुडङ्गकं प्रविश सन्तु ते मङ्गला-
न्यनङ्गसमराङ्गणे परमसांयुगीना भव ।
विवस्वदुदये भवद्विजयकीर्तिगाथावली
पुरस्सखि मुरद्विषः सहचरीभिरुद्गीयताम् ॥

---

कुन्दलता—( मुस्कुरा कर खुशामद करती हुई संस्कृत भाषा में ) अरी सखी, मैं तो निर्मल हृदय से दया करती हुई तुम्हें सौ बार यही आशीर्वाद दे रही हूँ कि यही पातिव्रत व्रत तुम्हारे जैसी ललना में अखंडित बना रहे कि जब बाँसुरी की ध्वनि अपने पूर्ण माधुर्य से युक्त होकर इस प्रकार बजने लगे तो उसे सुनकर तुम्हारा मन धैर्य को न छोड़ते हुए स्थिर बना रहे ।

उक्त उदाहरण में कुन्दलता के द्वारा श्रीराधा के अनुराग बीज को पुनः उद्दीप्त करने और स्वयं को उस दशा से अलग बतलाने के कारण 'भेद' है ।

**करण**

प्रस्तुत कार्य का आरंभ करना 'करण' कहलाता है ॥ ६१ ॥

जैसे इसी नाटक में—

कुन्दलता—(संस्कृत भाषा में) सखि, अपनी लाज अलग रख कर तुम इस लतागृह में चली जाओ, तुम्हारा कल्याण हो । अनंग के इस

अत्र प्रस्तुतस्य क्रीडारूपस्यार्थस्य समारम्भकथनात् करणम् ।

अथ प्रतिमुखसन्धिः—

भवेत्प्रतिमुखं दृश्यादृश्यं बीजप्रकाशनम् ।
बिन्दुप्रयत्नोपगमादङ्गान्यस्य त्रयोदश ॥ ६२ ॥
विषमात्यन्तविश्लेषाद्राधामाधवयोरिह ।
दृश्यादृश्यं प्रेमबीजं यथा ललितमाधवे ॥ ६३ ॥
विलासः परिसर्पश्च विधुतं शमनर्मणी ।
नर्मद्युतिः प्रगमनं विरोधः पर्युपासनम् ॥ ६४ ॥
पुष्पं वज्रमुपन्यासो वर्णसंहार इत्यपि ।

---

समराङ्गण में तुम ऐसी चतुर योद्धा बनो कि सूर्योदय के समय तुम्हारी विजयगाथा का सखियों द्वारा गायन किया जाय ।

यहाँ प्रस्तुत कार्य ( क्रीड़ा ) का आरंभ बतलाने से 'करण' है ।

**प्रतिमुख-सन्धि**

मुखसन्धि में स्थापित बीज का लक्ष्य तथा अलक्ष्य रूप में प्रकट होना तथा बिन्दु के प्रयत्नों की उपलब्धि होने पर 'प्रतिमुखसन्धि' होती है । इस ( प्रतिमुख ) सन्धि के तेरह अंग होते हैं ॥ ६२ ॥

जैसे ललितमाधव नाटक में राधा और माधव की विषम वियोग दशाओं में भी प्रेम का लक्ष्य तथा अलक्ष्य रूप में दिखाई देना 'प्रतिमुखसन्धि' है ॥ ६३ ॥

इसके अंग हैं ( १ ) विलास ( २ ) परिसर्प ( ३ ) विधुत (४) शाम ( ५ ) नर्म ( ६ ) नर्मद्युति ( ७ ) प्रगमन[1] ( ८ ) विरोध[2] ( निरोध ? ) ( ९ ) पर्युपासन ( १० ) पुष्प ( ११ ) वज्र ( १२ ) उपन्यास तथा ( १३ ) वर्णसंहार ॥ ६४ ॥

---

१. नाट्यशास्त्र में प्रगमन तथा दशरूपक में 'प्रगयन' नाम मिलता है ।

२. दशरूपक और नाट्यशास्त्र में विरोध के स्थान पर 'निरोध' पाठ मिलता है । यहाँ सभी प्रतियों में निरोध पाठ मिलने से हमने भी तथैव दे दिया है ।

---

१. विधृतमिति स. पु. पाठः ।

तत्र विलासः—

विलासः सङ्गमार्थस्तु व्यापारः परिकीर्तितः ॥ ६५ ॥

यथा तत्रैव चतुर्थाङ्के—

माधवः—( अधरे वेणुं विन्यस्य )

अक्ष्णोर्बन्धुं हरिहयहरिन्नागरिप्रागरिक्तां,
रागेणाविष्कुरु गुरुरुचं भानवीयां नवीनाम् ।
चन्क्राभिख्यः किमपि विरहादाकुलः काकुलक्षं,
कुर्वन्मुख्यस्त्वयि सवयसामर्थिभावं तनोति ॥

( ल० मा० ४।२२ )

अत्र माधवस्य सङ्गमार्थव्यापारकथनाद्विलासः ।

अथ परिसर्पः—

स्मृतिर्नष्टस्य बीजस्य परिसर्प इति[1] स्मृतः ॥ ६६ ॥

---

**विलास**

मिलन के लिये किया जाने वाला उद्योग ( कार्य ) 'विलास' कहलाता है ॥ ६५ ॥

जैसे इसी नाटक के चतुर्थ अंक में—

माधव—( अपने ओठों पर बाँसुरी रखते हुए ) अरी पूर्व दिशा रूपी नागरी, तू आँखों की सहायक एवं ईषद् रक्त वर्ण वाली सूर्य की नवीन एवं उत्तम प्रभा को अनुरागपूर्वक इस प्रकार प्रकट कर दे जिससे विरह के कारण त्रस्त होने वाला यह प्रमुख चकवा लक्ष कर अपने सजातीय पक्षियों के साथ तुम्हारी याचकता को ग्रहण करने लगे ।

यहाँ मिलन हेतु किया गया माधव का उद्योग बतलाने के कारण 'विलास' है ।

**परिसर्प**

एक बार ओझल हो जाने वाले 'बीज' की फिर से याद आ जाना 'परिसर्प' कहलाता है ॥ ६६ ॥

---

१. इतीरितः इति ख. पुस्तके पाठः ।

यथा तत्रैव—

कृष्णः—सखे, सत्यमाशयैव कदर्थ्यमानोऽस्मि । यतः—

नीरे मङ्क्ष्यु मिमङ्क्षुमात्ममुखरामुद्दिश्य चण्डद्युते[1]-
दूरान्मण्डलतः कृपातुरतया यः प्रादुरासीत्तदा ।
हा धिग्वागमृतेन तेन जनितस्तस्याः पुनस्सङ्गमः,
प्रत्याशाङ्कुर उच्चकैर्मम सखे स्वान्तं हठाद्विध्यति ॥

( ल० मा० ४।१० )

अत्र राधातिरोधानान्नष्टस्यानुरागबीजस्य[3] पुनः सूर्यवचने-नानुस्मरणात्[4] परिसर्पः ।

अथ विधुतम्—

विधुतं कथितं दुःखमभीष्टार्थानवाप्तितः ।
अथवानुनयादीनां विधुतं स्यान्निराकृतिः ॥ ६७ ॥

---

जैसे इसी नाटक में—

कृष्ण—मित्र, सचमुच मैं इस आशा में ही कष्ट भोग रहा हूँ । देखो, जब उस दुःखी मुखरा को लक्ष्य कर जल में गोता लगाने को उद्यत हुआ तभी सूर्यमण्डल से जो अमृततुल्य वाणी कृपापूर्वक प्रकट हुई उसीने पुनर्मिलन की आशा को अंकुरित कर दिया था । पर हाय ! वही अब मेरे हृदय को बरबस बींध रहा है ।

प्रस्तुत उदाहरण में राधा के ओझल हो जाने से नष्ट हो जाने वाले अनुरागरूपी बीजार्थ सूर्य के कथन से फिर याद आ जाने के कारण 'परिसर्प' है ।

**विधुत**

अभीष्ट ( अर्थादि ) की प्राप्ति न होने से दुःखी होना 'विधुत' कहलाता है । अथवा किसी के अनुनयपूर्ण निवेदन पर ध्यान न देना 'विधुत' है ॥ ६७ ॥

---

१. चञ्चद्युतैरिति ख. पु. पाठः । २. तस्यामिति ब. पु. पाठः ।
३. राधातिरोधानानुष्ठानस्यानुरागबीजस्येति ख. पु. पाठः ।
४. वचनानुस्मरणात् इति ख. पु. ।

यथा तत्रैव तृतीयेऽङ्के—

राधा—( साक्रन्दम् )

निपीता न स्वैरं श्रुतिपुटिकया नर्मभणिति-
र्न दृष्टा निश्शङ्कं सुमुखि मुखपङ्केरुहरुचः ।
हरेर्वक्षःपीठं न किल घनमालिङ्गितमभू-
दिति ध्यायं ध्यायं स्फुटति लुठदन्तर्मम मनः ॥

( ल० मा० ३।२६ )

अत्र प्रकटमेव दुःखं[1] विधुतम् । यथा वा तत्रैव—

पौर्णमासी—समाकर्णय वरवर्णिनी–वर्णितम् ( नेपथ्ये )

नाश्वासनं विरचय त्वमिदं हताशे
शुष्यन्मुखी मम गुणं परिकीर्तयन्ती ।
दूरादमार्दवभृतोऽपि मुहुः क्षमायाः
कुक्षिं विदारयति पश्य रथाङ्गनेमिः ॥ (ल० मा० ३।१७)

अत्र विशाखाकृतानुनयस्य राधया ग्रहणाद्विधुतम् ।

---

जैसे इसी नाटक के तृतीय अंक में—

राधा—( जोर से रोते हुए ) अरी सखी, आज मेरा मन इन्हीं बातों को बार बार याद कर के अति विकल होकर विदीर्ण हो रहा है कि मैंने श्रीहरि के चाटु वचन को ध्यान देकर नहीं सुना, निश्शंक हो कर उनके मुखकमल की शोभा भी नहीं निहारी और उनके विशाल वक्षः का गाढ़ आलिंगन भी नहीं किया ।

प्रस्तुत कथन में दुःख प्रकट होने से 'विधुत' है । अथवा इसी नाटक के इस उदाहरण में—

पौर्णमासी—इस वरवर्णिनी का वर्णन सुन लो । ( नेपथ्य में )

अरी हताशे, तुम इस तरह मेरे गुणों का बखान करते हुए अपने सूखे मुँह से मुझे क्यों आश्वासन दे रही हो, इसे बन्द करो । देखो जरा उधर दूर तक, इस कठोर पृथ्वी की कुक्षि को यह पहिये का घेरा विदीर्ण कर रहा है ।

उक्त उदाहरण में विशाखा के द्वारा किये जाने वाले अनुनय का श्रीराधा के द्वारा ग्रहण न करना 'विधुत' है ।

---

१. दुःखमिति अधिकं ब. पु. ।

अथ शमः—

अरतेः शमनं धीरैः शम इत्यभिधीयते ॥ ६८ ॥

यथा तत्रैव चतुर्थेऽङ्के—

वृन्दा—नागरेन्द्र, मुञ्च वैमनस्यम्। साम्प्रतं भवदभीष्टसिद्धये शारिकामुखेन ललितां सन्दिश्य विशाखया भवन्तं निवेदयिष्यामि।

अत्र जटिलया राधायां नीतायां वृन्दया माधवस्यारतिशमनाच्छमः। 'अपठित्वा शमं कश्चित्स पठत्यत्र तापनम्'। तथाहि—'उपायादर्शनं यत्तु तापनं नाम तद्भवेत्' इति। यथा तृतीयेऽङ्के—

वृन्दा—हा धिक्, हा हा धिक्, पश्य

न वक्तुं नावक्तुं पुरगमनवार्तां मुरभिदः
क्षमन्ते राधायै कथमपि विशाखाप्रभृतयः।

---

**शम**

व्यथा या अशान्ति का रुक जाना 'शम' कहलाता है ॥ ६८ ॥

जैसे इसी नाटक के चतुर्थ अंक में—

वृन्दा—नागरेन्द्र, तुम इस मानसिक अधीरता को बन्द करो। मैं अभी तुम्हारे मनोरथ की पूर्ति के लिये शारिका से ललिता को समाचार भिजवा कर पुनः विशाखा के द्वारा तुम्हें सूचित करवाती हूँ।

प्रस्तुत उदाहरण में जटिला के द्वारा राधा को ले जाने पर अशान्त माधव की व्यथा का वृन्दा के द्वारा शमन करने से 'शम' है।

कुछ आचार्य (भरत तथा विश्वनाथ[1]) 'शम' को न लेकर उसके स्थान पर 'तापन' मानते हैं। इसका लक्षण है—'जब कोई उपाय न सूझ पड़े तो 'तापन' नामक अंग होता है।' इसका उदाहरण भी इसी नाटक के तृतीय अंक में—

वृन्दा—हाय! हाय! जरा देखो तो सही। विशाखा आदि सखियाँ इस समय मुरारि के मधुवन में चले जाने की बात न राधा से छिपाना

---

१. द्रष्टव्य ना० शा० २१… ।७९ तथा साहि० दर्पण ६।८५

समन्तादाक्रान्ता निबिडजडिमश्रेणिभिरिमाः
परं कर्णाकर्णिव्यवसितिमधीरो[1] विदधति ॥ (ल०मा० ३।१२)

अत्रोपायदर्शनं प्रकटमेव ।

अथ नर्म—

परिहासप्रधानं यद्वचनं नर्म तद्विदुः ॥ ६९ ॥

यथा तत्रैव चतुर्थेऽङ्के—

जटिला—( नासिकाग्रे तर्जनीं विन्यस्य स्थिता धुन्वन्ती साश्चर्यम् ) अरे बालियाभुजंग, कं डंसिदुं एत्थ भम्मसि । [ अरे बालिकाभुजङ्ग, कं दष्टुमत्र भ्राम्यसि ]

माधवः—लम्बोष्ठि, भवतीमेव गोष्ठपिशाचीम् ।

अत्र प्रकटमेव नर्म ।

---

चाहती हैं और न कहना ही । वे अतिशय जड़ होकर उसे चारों ओर से घेर कर जमी हैं पर इनकी आपस में एक दूसरे के कान में कहने की प्रवृत्ति से ही इनके हृदयों की अधीरता प्रकट हो रही है ।

प्रस्तुत उदाहरण में किसी उपाय के न सूझने के कारण 'तापन' स्पष्ट है ।

**नर्म**

परिहासपूर्ण कथन को 'नर्म' समझना चाहिये ॥ ६६ ॥

जैसे इसी नाटक के चतुर्थ अंक में—

जटिला—( अपनी नासिका के सामने तर्जनी को रख कर उसे घुमाती हुई आश्चर्य में आकर ) अरे बालिकाभुजंग, अब तुम किसे डसने को भटक रहे हो ।

माधव—अरी लम्बोष्ठी, तुझ गोशाला की पिशाचिनी को ही ।

प्रस्तुत संवाद में परिहास स्पष्ट है ।

---

१. धीरं विदधति इति अ. पु. पाठः ।

अथ नर्मद्युतिः—

नर्मजाता रुचिः प्राज्ञैः नर्मद्युतिरुदाहृता ॥ ७० ॥

यथा तत्रैव—ललिता—( स्मित्वा ) अयि सरले, तुज्झ हिअए कत्थूरिआपत्तभंगं लिहन्तीए मए पच्चक्खीकिदा सिविण-संगिणाअरकुंजर विब्भमासि। ता फुडं कधेहि, तइअजणसंग-जोग्गे तस्सिं ओसरे दीहसुत्ता नीवीसहअरी झत्ति णिक्कन्ता ण वेत्ति। [ अयि सरले, तव हृदये कस्तूरिकापत्रभङ्गं लिखन्त्या मया प्रत्यक्षीकृता स्वप्नसङ्गिनागरकुञ्जरविभ्रमासि, तत् स्फुटं कथय। तृतीयजनसङ्गायोग्ये तस्मिन्नवसरे दीर्घसूत्रा नीवीसहचरी झटिति निष्क्रान्ता न वेति ]

राधिका—(स्वगतम्) कधं तक्किदं अक्खिधुत्ताए (प्रकाशम्, सभ्रूभङ्गम् ) वामे, क्किति अलिअं आसंकसि ? [ कथं तर्कितम-तिधूर्तया ? वामे, किमित्यलीकमाशङ्कसे ? ]

---

**नर्मद्युति**

नर्म से उत्पन्न होने वाली शोभा को बुधजन 'नर्मद्युति'[1] कहते हैं।

जैसे वहीं—

ललिता—( मुसकुराती हुई ), अरी भोली, मैंने तुम्हारे उरोजों पर कस्तूरी से पत्रभंग रचते समय देख लिया था कि तुम स्वप्न में मिलनेवाले उस नागर-रत्न के लिये घबड़ा रही हो। इसलिये मुझे साफ बतलाओ कि यह तुम्हारी सहचरी और दीर्घसूत्र ( लम्बी नाड़ी ) वाली नीवी उस समय कैसे रही होगी जब तीसरे व्यक्ति की उस समय स्थिति ही नहीं रहती।

राधा—( अपने मन में ) इस अतिधूर्ता ने आखिर ताड़ ही लिया ( प्रकट, नेत्रों को थोड़ा तिरछा करती हुई ) अरी, क्यों तू झूठ-मूठ आशंका कर रही है।

---

१. रसार्णवसुधाकर के अनुसार क्रोध को हटाने के लिये किया गया परिहास 'नर्मद्युति' कहलाता है।

---

१. द्युतिरिति ब. पु. पाठः।

अत्र ललितानर्मजातया राधाया रुच्या धृत्या वा नर्मद्युतिः ।

अथ प्रगमन(ण)म्—

उत्तरोत्तरवाक्यन्तु भवेत् प्रगमनं पुनः ॥ ७१ ॥

यथा तत्रैव—

राधा—वअ-णरवई-णन्दणं सवन्धुं, रहयवरोवरिपेक्खिअ-प्फुरन्तम् । [ व्रजनृपतिनन्दनं सवन्तु रथप्रवरोपरिप्रेक्ष्य स्फुरन्तम् । ]

स्खलति मम वपुः कथं धरित्री,
भ्रमति कुतः किममी नटन्ति नीपाः । (ल० मा० ३।१४)

ललिता—सहि राहे, मा विसीद । पव्वदपरिक्कमोवक्कमो एसो [ सखि राधे, मा विषीद । पर्वतपरिक्रमोपक्रम एषः । ]

राधिका—

सहचरि, परिज्ञातं सद्यः समस्तमिदं मया,
पटिमपटलैस्त्वं निह्नोतुं कियत् प्रभविष्यसि ?

---

प्रस्तुत उदाहरण में ललिता के परिहास से होने वाली श्रीराधा की शोभा या धैर्य को बतलाने के कारण 'नर्मद्युति' है।

**प्रगयण** ( प्रगमन )

क्रमशः उत्तर-प्रत्युत्तरमय वाक्यों की रचना 'प्रगयण ( प्रगमन )' कहलाती है।। ७१ ।।

जैसे इसी नाटक में—

राधा—अरे, व्रजराजकुमार को घूमते हुए देख कर यह सम्पूर्ण रथ भी हिलने लगा है। मेरा सारा शरीर हिल रहा है और ऐसा प्रतीत हो रहा है कि यह पृथ्वी चक्कर खा रही है और ये कदंब के वृक्ष नाच रहे हैं।

ललिता—सखी राधिके, घबराओ मत। ( यह ) इस पर्वत का घुमाव है।

राधिका—सखि, मैंने जल्दी ही यह सब समझ लिया है। अब तुम इसे अपने चातुर्यपट से कब तक छिपा रखोगी। अरी कृपणे,

विरम कृपणे भावी नायं हरेर्विरहक्लमो
मम किमभवन् कण्ठे प्राणा मुहुर्निरपत्रपाः ॥

इत्यत्र राधाललितयोरुत्तरोत्तरं प्रगमणम् । (ल०मा० ३।१५)

अथ विरोधः—

यत्र व्यसनमायाति विरोधस्स निगद्यते ॥ ७२ ॥

यथा तत्रैव—

राधिका—

चेतः खिन्नजने हरेः परिणतं कारुण्यवीचीभरै-
रित्याभीरनतभ्रुवां त्वयि भवेदालोकसम्भावना ।
मर्मग्रन्थिविकृन्तनव्यसनिनी तं तादृशं वैरिणी
क्रूरेयं विरहव्यथा न सहते मद्भागधेयोत्सवम् ॥ (ल०मा० ३।२७)

अत्र स्पष्ट एव राधागमनेन विरोधः ।

---

तुम अब रहने दो, अब मुझे माधव के विरह का दुःख ही नहीं रहेगा । पर क्या करूँ ये निर्लज्ज प्राण कण्ठ में बार बार क्यों आ रहे हैं ।

प्रस्तुत अंश में राधा और ललिता के उत्तरोत्तर संवाद में 'प्रगमन' है।

**विरोध**

विपत्ति जब आती है तो उसे 'विरोध' समझना चाहिये ॥ ७२ ॥

जैसे इसी नाटक में—

राधिका—सखि, मेरा चित्त उन कठोर हरि के स्नेह में लीन है इसी लिये आभीर अंगनाओं के करुणापूर्ण अवलोकन की संभावना हो सकती है। इधर मर्मस्थल की ग्रन्थियों को काटने में अभ्यस्त यह क्रूर विरहव्यथा भी मेरी बैरिन होकर सौभाग्यवश प्राप्त होने वाली प्रसन्नता या उत्सवों को सहन करना नहीं चाहती ।

प्रस्तुत अंश में राधा पर विपत्ति का आना 'विरोध' है ।

---

१. सखीति ब. पु. पाठः ।

अथ पर्युपासनम्—

रुष्टस्यानुनयो धीरैः पर्युपासनमीरितम् ॥ ७३ ॥

यथा तत्रैव चतुर्थे—

जटिला—अइ अहिसारमग्गोवज्झाइणि ललिदे, एण्हिं पुत्तउ मे अहिमण्णु विदूरे गदोत्थि, ता सुण्णं घरं मुक्किअ कीस तुए आणीदा वहुडी। [ अयि अभिसारमार्गोपाध्यायिनि ललिते, इदानीं पुत्रको मेऽभिमन्युर्विदूरे गतोऽस्ति। तत् शून्यं गृहं मुक्त्वा कस्मात्त्वया नीताऽत्र वधूटी। ]

ललिता—( सशङ्कमात्मगतम् ) हद्धी, डाइणीए अडाहिण-पइदीए डहिठम्मि बुड्ढिआए। [प्रकाशम्] अय्ये गग्गीए भणिदं अज्ज माहवीपुप्फेहिं पूइदो सूरो सुरहिकोडिप्पदो होदुत्ति माहवी-मण्डवं लंहिखदा मए राहिआ, ता प्पसीद प्पसीद। [ हा धिक्! डाकिन्या दक्षिणप्रकृत्या दग्धास्मि वृद्धया। आर्ये, गार्ग्या भणि-तम्—'अद्य माधवीपुष्पैः पूजितः सूर्यः सुरभिकोटिप्रदो भवति' इति माधवीमण्डपं लम्भिता मया राधिका, तत् प्रसीद प्रसीद। ]

---

**पर्युपासन**

क्रोध को शान्त करने के लिये किया गया अनुनय विनय 'पर्युपासन' कहलाता है ॥ ७३ ॥

जैसे इसी नाटक में—

जटिला—अरी अभिसार की आचार्या ललिते, मेरा पुत्र अभिमन्यु अभी दूर चला गया है इसलिये तू इस सूने घर में इस गोपिका को क्यों ले आयी ?

ललिता—( आशंकित हो कर मन ही मन में ) हाय हाय ! इस बूढ़ी और रूखे स्वभाववाली डाकन ने ( आज ) मुझे और जला भुना डाला। ( प्रकट ) आर्ये, गार्गी ने मुझे बतलाता था कि आज माधवी पुष्पों से सूर्य की पूजा करने पर करोड़ सुरभि की प्राप्ति होती है।

---

१. माहवीए इति ख. पु.।

अत्र रुष्टायाः जटिलाया ललितयाप्यनुनयात् पर्युपासनम् ।

अथ पुष्पम्—

परिशेषो विधानं यत् पुष्पं तदिति संज्ञितम् ॥ ७४ ॥

यथा तत्रैव—तृतीये

विदूरे कंसारिर्मुकुटितशिखण्डावलिरसौ
पुरे गौराङ्गीभिः कलितपरिरम्भो विलसति ।
( इति साभ्यसूयं पुनर्निरूप्य, सखेदम् । )
न कान्तोयं शङ्के सुरपतिधनुर्धाममधुर-
स्तडिल्लेखाहारी गिरिमवललम्बे जलधरः ॥ (ल० मा० ३।४०)

अत्र पुनर्जलधरतया विशेषज्ञानात्पुष्पम् ।

---

इसीलिये मैं राधा को इस माधवीलता मण्डप में ले आयी । तुम यूं ही क्यों नाराज हो रही हो ।

प्रस्तुत अंश में रुष्ट होने वाली जटिला का ललिता के द्वारा किया गया अनुनय 'पर्युपासन' है ।

**पुष्प**

एक बार वर्णन करने के बाद फिर से चित्ताकर्षक विशेष वचन द्वारा उसी का वर्णन करना 'पुष्प' कहलाता है ॥ ७४ ॥

जैसे इसी नाटक के तृतीय अंक में—

कंस के शत्रु श्रीमाधव तो वैदूर्य मणि के पर्वत सदृश और मोरपंखों की झालर का मुकुट धारण किये हुए हैं वे तो दूर है और इसका तो इन गौरवर्ण की अंगनाओं के द्वारा समीप ही आलिंगन किया जा रहा है ( फिर ईर्ष्या से देख कर दुःखी होकर ) यह कान्त नहीं है । मुझे ऐसी आशंका हो रही है कि इन्द्र के सतरंगे धनुष को धारण करने वाला यह कोई ऐसा विशिष्ट मेघ है जो विद्युत्लेखा के संयोग से सुन्दर लग रहा है और इसी ने इस पर्वत को उठा लिया है ।

प्रस्तुत अंश में एक बार वर्णन करने के पश्चात् मेघ के रूप में पुनः परिचय देने के कारण 'पुष्प' है ।

अथ वज्रम्—

वज्रं तदिति विज्ञेयं साक्षान्निष्ठुरभाषणम् ॥ ७५ ॥

यथा तत्रैव चतुर्थे—

जटिला—( पृष्ठतः परिक्रम्य पुत्रस्य हस्तमाकर्षन्ती साक्षेपम् । ) रे गोउलकिसोरीलंपडओ, अरे परघरलण्ठनओ । कहं तुमं वि अप्पणो पुत्तं मण्णिस्सदि जडिला ? [ रे गोकुल-किशोरीलम्पटक, अरे परगृहलुण्ठक ! कथं त्वामप्यात्मनः पुत्रं मंस्यति जटिला । ]

अत्र जटिलायाः पुत्रं प्रति निष्ठुरभाषणं[1] वज्रम् ।

अथोपन्यासः—

युक्तिभिस्सहितो योऽर्थः उपन्यासः स उच्यते[2] ॥ ७६ ॥

यथा तत्रैव—तृतीये-( नेपथ्ये )

अद्य प्राणपरार्धतोऽपि दयिते दूरं प्रयाते हरौ
हा धिग्दुस्सहशोकशङ्कुभिरभूद्भिद्धान्तरा राधिका ।

---

**वज्र**

मुँह पर ही कड़ी बातें सुना देना 'वज्र' कहलाता है ॥ ७५ ॥

जैसे इसी नाटक के चतुर्थ अंक में—

जटिला—( पीछे से आकर पुत्र का हाथ खींचती हुई ) अरे गोकुल किशोरियों के लंपट, दूसरे के घरों को लूटने वाले, क्या तुझे भी जटिला अपना पुत्र समझेगी ?

प्रस्तुत उदाहरण में अपने पुत्र को जटिला का कड़ी बातें सुनाना 'वज्र' है ।

**उपन्यास**

युक्तिपुरस्सर किसी बात को प्रस्तुत करना 'उपन्यास' कहलाता है ।

जैसे इसी नाटक के तीसरे अंक में—( नेपथ्य में )

आज बड़ा कष्ट है, हाय ! हाय ! श्रीहरि के दूर चले जाने से

---

१. तद् वज्रमिति व. पु. पाठः । २. इष्यते इति ब. पु. पाठः ।

तेनास्याः प्रतिषेधमार्यचरिते त्वं मा कृथा मा कृथाः
क्षीणेयं क्षणमत्र सुष्ठु विलुठत्यार्त्तस्वरं रोदितुम् ॥
( ल० मा० ३।२९ )

अत्र युक्तिसहितार्थता प्रकटैव । केचित्—'उपन्यासः प्रसादनमि'ति वदन्ति । तत्रोदाहरणं–चतुर्थे—

जटिला—कुलपुत्ति, सिरेण मे साविदासि । [ कुलपुत्रि, शिरसा मे शापितासि । ]

अत्र जटिलायाः राधाप्रसादनम् ।

अथ वर्णसंहारः—

सर्ववर्णोपगमनं वर्णसंहार इष्यते ॥ ७७ ॥

यथा तत्रैव–चतुर्थे—

दैत्याचार्यस्तदास्ये विकृतिमरुणतां मल्लवर्यास्सखायो,
गण्डौन्नत्यं खलेशाः प्रलयमृषिगणा ध्यानमुश्वास्रमम्बा ।

---

यह राधिका असह्य शोक के शंकु से विद्धहृदय हो कर बड़ी दुःखी हो गयी और क्षीण होकर आर्तस्वर से कुछ क्षण रोने के लिये यहाँ ( पृथ्वी पर ) लुढ़क रही है इसलिये हे आर्यचरिते, तुम इसे मत रोको, मत रोको !

यहाँ युक्तिपूर्वक अपनी बात प्रस्तुत करने से 'उपन्यास' है। कुछ आचार्य 'प्रसादन ( प्रसन्न करना ) ही उपन्यास है"[1] ऐसा मानते हैं। इसका उदाहरण इसी नाटक के चतुर्थ अंक में :—

जटिला—कुलपुत्री, तुम्हें मेरे सर की सौगन्ध, इत्यादि ।

यहाँ जटिला का राधा को प्रसन्न करना 'उपन्यास' है ।

**वर्णसंहार**

सभी वर्णों ( चारों वर्णों ) का एकत्र समागम होना 'वर्णसंहार' कहलाता है ॥ ७७ ॥

जैसे इसी नाटक के चतुर्थ अंक में—

श्रीकृष्ण को रंगस्थल पर अवतीर्ण देख कर शुक्राचार्य ने मुँह पर

---

१. साहित्यदर्पण ६।९३ में यही ( उपन्यासः प्रसादनम् ) लक्षण है ।

---

१. आर्तस्वरा इति ब. पु. पाठः ।

रोमाञ्चं सांयुगीनाः कमपि नवचमत्कारमन्तः सुरेन्द्राः,
लास्यं दासाः कटाक्षं ययुरसितदृशां प्रेक्ष्य रङ्गे मुकुन्दम् ॥
( ल० मा० ४।४ )

अत्र दैत्याचार्य-नारदादयः ब्राह्मणाः, क्षितीशसांयुगीनादयः क्षत्रियाः, मल्ला दासादय वैश्या शूद्रादयश्च इति वर्णसंहारः ।

अथ गर्भसन्धिः—

दृष्टादृष्टस्य बीजस्य गर्भो ह्रासगवेषणात् ।
द्वादशाङ्गो भवेदेष पताकांशानुसारतः ॥ ७८ ॥
राजेन्द्रता प्रसङ्गेन ह्रासो वन्दिजनोक्तितः ।
पुनरन्वेषणं जातं प्रसेनान्वेषणात् पुनः ॥ ७९ ॥
ह्रासोद्भूः पुनरन्वेष्टिर्ललितादर्शनादभूत् ।
हरेः प्रणयबीजस्य यथा ललितमाधवे ॥ ८० ॥

---

घबराहट ( विकृति ), मल्लों ने लालिमा, मित्रों ने कपोलों के फैलाव, राजाओं ने प्रलय, ( नारद ) मुनि ने ध्यान, माता ने आँसुओं की धारा, योद्धाओं ने रोमाञ्च, देवताओं ने अपने मन में अपूर्व कौतूहल, सेवकों ने नृत्य करने और नीललोचना सुन्दरियों ने कटाक्षों से देखना—प्राप्त किया ।

प्रस्तुत वर्णन में दैत्याचार्य, नारद मुनि आदि ब्राह्मण, राजा और योद्धा आदि क्षत्रिय, मल्ल और दास आदि वैश्य और शूद्र आदि वर्ण हैं । ( इसलिये ) इनका एकत्र समागम होने से 'वर्णसंहार' है ।

**गर्भसन्धि**

प्रतिमुख सन्धि में प्रकाशित बीज का बार बार छिपना, प्रकट होना तथा उसी का नष्ट होना तथा पुनः अन्वेषण करना 'गर्भसन्धि' है । यह पताका के अंश के अनुसार किया जाता है ॥ ७८ ॥

जैसे ललितमाधव नाटक में माधव के अनुरागरूपी बीज का प्रासंगिक कथा के अन्तर्गत राजप्राप्ति के प्रसंग में ह्रास या छिपना और बन्दिजन के कथन से अन्वेषण, फिर प्रसेनजित् के अन्वेषण से

---

१. किमपीति ख. पु. पाठः ।

स्तुतिप्रकाशनं तत्तु ज्ञेयं मधुरभाषणम् ॥ १८१ ॥

यथा पञ्चमे—

नृपौ—( सप्रश्रयम् )

एकस्मिन्निह रोमकूपकुहरे ब्रह्माण्डभाण्डावली
यस्य प्रेक्षयते गवाक्षपदवीघूर्णत्पराणूपमा ।
केयं तस्य समृद्धये तव[1] विभो राजेन्द्रता-ग्रामटी
शौटीर्येण चमत्कृतिं तदपि नः कामप्यसौ पुष्यति ॥

( ल० मा० ५।१७ )

अत्र प्रकटमेव मधुभाषणम् ।

अथ पृच्छा—

प्रश्न एवोत्तरे यत्र सा पृच्छा परिकीर्तिता ॥

यथा नवमे—

कृष्णः—( पुरो दाडिमीमुपेत्य[2] )

---

के प्रति आनन्दपूर्वक सम्मान प्रकट करने वाले वचन कहे जाएँ तो उसे 'मधुरभाषण' समझना चाहिये ॥ १८१ ॥

जैसे पंचम अंक में :—

दो राजा—( विनयपूर्वक एक दूसरे से स्वर मिलाते हुए ) हे प्रभो, जिसके एक रोमकूप के अन्तराल में अनेक ब्रह्माण्ड की पातें समा जाती हैं और जो गवाक्ष के मार्ग से आने वाले प्रकाशपुंज में घूमने वाले परमाणुओं के समान दिखलाई देती है। उन राजराजेन्द्र ( श्रीकृष्ण ) द्वारा समृद्धि के लिये छोटी सी राज-ग्रामटिका पर किये गए पराक्रम से हमारे अन्तःकरणों में कोई विशेष चमत्कार की उत्पत्ति नहीं हो रही है।

प्रस्तुत अंश में 'मधुरभाषणं' स्वयं स्पष्ट हो रहा है।

पृच्छा—जब स्वयं ही प्रश्न और उत्तर किये जाएँ तो उसे 'पृच्छा' समझना चाहिये।

जैसे नवम अंक में :—

श्रीकृष्ण ( अपने सम्मुख विद्यमान अनार के पेड़ के समीप जा

---

१. बत इति क पु० पाठः । २. मुपसृत्येति ब० पु० पाठः ।

कान्तिं पीतांशुकस्फीतां बिभ्रती वीक्षिता वने ।
मयाद्य मृग्यमाणा सा त्वया मृगविलोचना ॥

( ल० मा० ६।१८ )

अत्र हे शुक ! पीतां कान्तिं बिभ्रती मया मृग्यमाणा सा दृष्टेति प्रश्ने—हे पीतांशुक ! त्वया मृग्यमाणा सा मया दृष्टेत्युत्तरेण पृच्छा ।

अथोपदिष्टम्—

शास्त्रानुसारि यद्वाक्यमुपदिष्टं तदुच्यते ॥ १८२ ॥

यथा षष्ठे—नारदः

प्रेयस्यः पशुपालिका विहरतो यास्तत्र वृन्दावने
लक्ष्मीदुर्लभचित्रकेलिकलिका कान्तस्य कंसद्विषः ।
राधा तत्र वरीयसीति नगरीं तामाश्रितायां क्षितौ
सेवां देवि समस्तमङ्गलकरीं यस्यास्त्वमङ्गीकुरु ॥

( ल० मा० ६।१६ )

---

कर ) अरे शुक ! क्या तुमने गौरवर्ण की कान्ति धारण करने वाली उस मृगलोचना को देखा है जिसे मैं ढूंढ़ रहा हूँ ।

प्रस्तुत पद्य में हे शुक, पीली ( या गौरवर्ण की ) कान्ति से सुशोभित होने वाली सुन्दरी की मैं तलाश कर रहा हूँ क्या उसे तुमने देखी है ? इस प्रश्न के उत्तर में ( इसी वाक्य को थोड़ा परिवर्तित कर अन्वय करने के उपरान्त ) 'हे पीले वस्त्र वाले, ( पीताम्बरधारी श्रीकृष्ण, ) तुम जिसकी तलाश कर रहे हो उसे मैंने देखा है' इस उत्तर के ( भी ) प्राप्त होने के कारण 'पृच्छा' है ।

उपदिष्ट—शास्त्र का आधार लेकर कहे गए वचनों को 'उपदिष्ट' समझना चाहिये ॥ १८२ ॥

जैसे षष्ठ अंक में

नारद—इस पृथ्वी पर अवतीर्ण हो वृन्दावन में विहार करने के अवसर पर गोपियाँ जिसकी प्रियतमाएँ रहीं उन कंसारि भगवान्

अत्र हरिप्रियजनसेवा समस्तमङ्गलकरीति शास्त्रानुसारित्वम्।

अथ दृष्टम्—

जात्यादिवर्णनं धीरैर्दृष्टमित्यभिधीयते ॥ १८३ ॥

यथा—द्वितीये—

वृन्दा—( पुरो दृष्टिं क्षिपन्ती )

करोति दधिमन्थनं स्फुटविसर्पि[1]फेनच्छटा

विचित्रितगृहाङ्गणं गहनगर्गरीगर्जितम् ।

मुहुर्गुणविकर्षणप्रवणताक्रमा[2]कुञ्चित-

प्रसारितकरद्वयीक्वणितकङ्कणं मालती ॥

( ल० मा० २।३ )

---

श्रीकृष्ण द्वारा की गयी विचित्र क्रीड़ाकेलियाँ श्री लक्ष्मीजी को भी दुर्लभ थीं। उन गोपियों की सिरमौर राधिका जी थीं। हे देवी, आज उसी नगरी में आकर तुम श्रीहरि के इन प्रियपात्र द्वारा अर्पित सेवाओं को अङ्गीकार करो जिनसे सम्पूर्ण संसार का मंगल हो सकता है।

प्रस्तुत अंश में 'श्रीहरि के भक्तों की सेवा करने से संसार का कल्याण होता है' इस वचन को शास्त्र का आधार लेकर बतलाने के कारण 'उपदिष्ट' है।

**दृष्ट**—किसी पदार्थ का देश, काल या जाति के अनुरूप हूबहू वर्णन करना 'दृष्ट' कहलाता है ॥ १८३ ॥

जैसे इसी नाटक के द्वितीय अंक में :—

वृन्दा—( सामने देखती हुई ) यह मालती जब दही को बिलोती है तो गहरी गगरी की मन्द ध्वनि से और चारों ओर फैल जाने वाले झागों से घर के आंगन की बड़ी अनोखी शोभा बन पड़ती है और जब बार-बार बिलोने वाली रस्सी को खींचने और सिकोड़ने की क्रिया में अपने दोनों हाथों को फैलाते समय कंगनों की जो झंकार होती है वह तो बड़ी ही मनोहारिणी हो जाती है।

---

१. स्फुटति सर्पि इति अ० पु० पाठः।

२. क्रमात् कुञ्चित इति ख० पु० पाठः।

अत्र दधिमथनक्रियास्वभाववर्णनं दृष्टम् ॥
सन्ध्यन्तराण्यनुक्त्वैव भूषणं लक्षणाख्यया ।
प्रोच्यतेऽन्यत् त्रयस्त्रिंशत्संख्या कश्चिद्विभूषणम् ॥ १८४ ॥
मुनेरसम्मतत्वेन तत्तु सर्वमुपेक्षितम् ।
केषाञ्चिदत्र सन्ध्यङ्गगुणालङ्कार-लक्ष्मणाम् ॥ १८५ ॥
अन्तर्भावेऽपि यत्नेन कर्तव्यत्वाय कीर्तितम् ।

अथ पताकास्थानानि—

अर्थस्य तु प्रधानस्य भाव्यवस्थस्य सूचकम् ॥ १८६ ॥
यदागन्तुकभावेन पताकास्थानकं हि तत् ।
एतद्द्विधा तुल्यसंविधानं तुल्यविशेषणम् ॥ १८७ ॥

---

प्रस्तुत वर्णन में दही बिलोने का आंखों देखा ठीक वर्णन करने के कारण 'दृष्ट' है ।

कुछ आचार्य संध्यन्तर या अन्तर सन्धियों को न बतला कर तैंतीस नाट्यालङ्कारों[1] को बतलाते हैं किन्तु ये नाट्यालंकार भरतमुनि को मान्य न होने के कारण हमने भी नहीं बतलाये । पर कुछ का सन्ध्यङ्ग, गुण या अलंकार के समान लक्षण होने से उन्हीं में अन्तर्भाव समझना चाहिये इसी आशय से यहाँ उनका संकेत भर कर दिया गया है ॥ १८४-१८६ ॥

**पताकास्थानक**—जब मुख्य कार्य की किसी भावी अवस्था या घटना की अकस्मात् सूचना मिलती हो तो उसे 'पताकास्थानक' समझना चाहिये । पताकास्थानक के दो प्रकार होते हैं—तुल्य-

---

१ भरतमुनि ने तैंतीस नाट्यालंकार नहीं बतलाये । ये साहित्यदर्पण तथा नाटकलक्षण-रत्नकोश में प्राप्त होते हैं । श्रीरूपगोस्वामीजी को भरत के द्वारा इष्ट न होने से ये मान्य नहीं प्रतीत होते हैं । नाट्यदर्पणकार ने इनका उल्लेख नहीं किया । नाट्यालंकारों का विकास भरत के उपरान्त ही हुआ और मातृगुप्ताचार्य ने 'नाट्यविभूषण' के नाम से जिनको अभिहित किया उन्हें ही बाद में सागरनन्दी तथा विश्वनाथ ने नाट्यालंकार मान कर सोदाहरण विवेचन दिया यह स्पष्ट है ।

तत्राद्यं त्रिप्रकारं स्याद्द्वितीयं त्वेकमेव हि।
एवं चतुर्विधं ज्ञेयं पताकास्थानकं बुधैः ॥ १८८ ॥

तत्राद्यम्—
सहसैवार्थसम्पत्तिर्गुणवत्युपचारतः।
पताकास्थानकमिदं प्रथमं परिकीर्तितम् ॥ १८९ ॥

यथा ललितमाधवे सप्तमे—

राधिका—( परिक्रम्य पीतोत्तरीयाञ्चलं गृह्णती सकम्पम् )
दग्धं हन्त दधानया वपुरिदं यस्यावलोकाशया
सोढा मर्मविपाटने पटुरियं पीडातिवृष्टिर्मया।
कालिन्दीयतटीकुटीरकुहरक्रीडाभिसारव्रती
सोऽयं जीवितबन्धुरिन्दुवदने भूयः समालिङ्गितः[1] ॥

( ल० मा० ७।१८ )

---

संविधान तथा तुल्यविशेषण। इनमें तुल्यसंविधान के तीन और तुल्य-विशेषण के एक प्रकार को मिलाने से पताकास्थानक के कुल चार प्रभेद बन जाते हैं ॥ १८६-१८८ ॥

**प्रथमपताकास्थानक**—इनमें प्रथम—( तुल्यसंविधान नामक ) पताकास्थानक का लक्षण है—'जहाँ किसी अप्रत्यक्ष या गौण प्रकार से सामाजिकों को अभीष्ट कार्य की अकस्मात् सूचना मिल जाये तो उसेप्रथम ( तुल्यसंविधान नामक ) 'पताकास्थानक' समझना चाहिये ॥ १८९ ॥

जैसे ललितमाधव के सप्तम अंक में :—

राधिका—( आगे घूमकर पीतोत्तरीय के अंचल को थाम कर कम्पित होती हुई ) अरी चन्द्रमुखी सखि, इतने दिन तक जिसे देखने की आशा में अपने शरीर को जला कर मर्मस्थल को विदीर्ण करते हुए कष्ट की अतिवृष्टि को भी सहन किया तो यमुना के तट पर विद्यमान कुंजों के अंक में क्रीडार्थ अभिसरण करने का व्रत धारण करने वाला वही मेरा प्राणधन ( आज ) फिर से प्राप्त हो गया है।

---

१. समासादितः इति ब० पु० पाठः।

अत्र प्रतिबिम्बे सोऽयं जीवितबन्धुरित्युपचारप्रयोगेण भाविनः कृष्णस्य सूचनात् सहसार्थसम्पत्तिरूपमिदं पताकास्थानकम् ।

अथ द्वितीयम्—

वचःसातिशयश्लिष्टं काव्यवस्तुरसाश्रयम् ।
पताकास्थानकमिदं द्वितीयं परिकीर्तितम् ॥ १९० ॥

यथा द्वितीयेऽङ्के—कृष्णः—

**स्मररोधनानुबन्धी क्रमविस्तारितकलाविलासभवः ।**
**क्षणदापतिरिव दृष्टः क्षणदायी राधिकासङ्गः ॥**

( ल० मा० २।१७ )

( **नेपथ्ये** )

**दुर्लभः पुण्डरीकाक्ष वृत्तस्ते विप्रकर्षतः ।**

---

प्रस्तुत अंश में 'प्रतिबिम्बित होने वाला ही मेरा प्राणधन है' इस लाक्षणिक प्रयोग द्वारा भावी कृष्णमिलन की अकस्मात् सूचना मिल जाने से 'प्रथम पताकास्थानक' है ।

**द्वितीय पताकास्थानक**—जब किसी काव्यरचना में प्रयुक्त श्लिष्ट वचन का प्रकृत विषय के वर्णन-हेतु किया गया प्रयोग अप्रकृत अर्थ के भी उपयुक्त हो जाता हो तो उसे 'द्वितीय पताकास्थानक' समझना चाहिये ॥ १९० ॥

जैसे इसी नाटक के प्रथम अंक में :—

श्रीकृष्ण—काम के अनुरोध का अनुसरण करने, क्रमशः बढ़ने वाली कलाओं के विलास से उद्भूत और उत्सव ( आनन्द ) का प्रदाता होने से राधिका का मिलन चन्द्रमा के समान दिखाई दे रहा है ।

[ **चन्द्रमा के पक्ष में अर्थ**—चन्द्रमा कामक्रीडाओं को उत्तेजित करने में सहायक, क्रमशः बढ़ने वाली कलाओं से अपने ( क्रमिक ) रूप को बतलाने वाला तथा आनन्दप्रद होता है । ]

( नेपथ्य में )

'कमलनयन, तुम्हारे दूर रहने से यह दुर्लभ हो गया है' ।

कृष्ण—( सव्यथमुच्चैः ) भोः कोऽयं दुर्लभः ?

( पुनर्नेपथ्ये )

यत्नादन्विष्यमाणोऽपि वल्लवैः पशुमण्डलः ॥

( ल० मा० २।१८ )

अत्र भविष्यतो राधासङ्गमदुर्लभत्वस्य सूचनादिदं श्लिष्टं नाम द्वितीयं पताकास्थानकम् ।

अथ तृतीयम्—

अर्थोपक्षेपणं यत्तु लीनं सविनयं भवेत् ।
श्लिष्टोत्तरयुतं नाम तृतीयं परिकल्पितम्[1] ॥ १९१ ॥

यथा सप्तमे—कृष्णः ( सर्वतः प्रेक्ष्य ) प्रियवयस्य ! कियद्दूरे सा वृन्दाटवी ?

मधुमङ्गलः ( संस्कृतेन )—

स्फुटच्चटुलचम्पकप्रकररोचिरुल्लासिनी

---

श्रीकृष्ण—( घबरा कर जोर से चिल्लाते हुए ) अरे, कौन दुर्लभ हो गया ?

( फिर नेपथ्य में )

प्रयत्नपूर्वक खोज करने पर भी ग्वालों को न मिलने वाला गौओं का झुण्ड । यहाँ भावी राधासंगम की दुर्लभता को सूचित करने तथा श्लिष्ट रचना के कारण 'द्वितीय पताकास्थानक' समझना चाहिये ।

तृतीय पताकास्थानक—जब अस्फुट एवं अभिप्रेत प्रस्तुत अर्थ की अभिव्यक्ति श्लिष्ट एवं प्रश्नोत्तर वाले संवादों के द्वारा होती हो तो उसे 'तृतीय पताकास्थानक' समझना चाहिये ॥ १९१ ॥

जैसे सप्तम अंक में :—

श्रीकृष्ण—( चारों ओर देखते हुए ) प्रियमित्र, वह वृन्दाटवी ( अब ) कितनी दूर है ?

मधुमंगल—( संस्कृत भाषा में ) अपनी चमकीली चम्पक पुष्प

---

१. परिकीर्तितम् इति ब० पु० पाठः ।

मदोत्तरलकोकिलावलिकलस्वरालापिनी ।
मरालगतिशालिनी कलय कृष्णसाराधिका

( इत्यर्द्धोक्ते )

कृष्णः ( ससम्भ्रमौत्सुक्यम् ) वत्स ! क्वासौ ! !

मधुमङ्गलः ( अङ्गुल्या दर्शयन् )

पुरः स्फुरति वल्लभा तव—

कृष्णः ( सव्यग्रम् ) वयस्य ! नाहं पश्यामि । तदाशु- दर्शय । क्व सा मे राधिका ?

मधुमङ्गलः—···मुकुन्द वृन्दाटवी ॥ ( ल० मा० ७।२७)

अत्र सञ्जल्पितेन मधुमङ्गलवाक्येन भाविनो राधादर्शनस्य सूचनाच्छिल्ष्टोत्तरं नाम तृतीयं पताकास्थानम् ।

---

जैसी कान्ति से जो सुशोभित हो रही है, मदमत्त कोकिलाओं के स्वरों का जो आलाप लेती है, जो हंसों सी गति से शोभित होती है और कृष्णसार की बहुलता ( या अतिशय समानता ) लिये हुए है ।

श्रीकृष्ण—( घबड़ा कर अति उत्सुक होकर ) मित्र, वह कहाँ है ?

मधुमंगल—( अपनी अंगुली से इशारा करते हुए ) तुम्हारी वही प्रिया सामने है ।

श्रीकृष्ण—( व्यग्र होकर ) पर मित्र, वह मुझे नहीं दिखलाई दे रही है इसलिये अब तुम्हीं शीघ्र मेरी प्रिया राधिका को बतलाओ वह कहाँ है ?

मधुमंगल—अरे मुकुन्द, ( तुम्हारे द्वारा पूछी गयी यही वह ) वृन्दाटवी है ।

प्रस्तुत अंश में मधुमंगल के सम्भाषण द्वारा भावी राधामिलन की सूचना ( प्रकट ) मिलने से इसे 'तृतीय पताकास्थानक' समझना चाहिये ।

अथ चतुर्थम्—

द्व्यर्थो वचनविन्यासः सुश्लिष्टः काव्ययोजितः ।
उपन्यासेन युक्तस्तु चतुर्थं परिकीर्तितम् ॥ १९२ ॥

यथा पञ्चमे—

सुपर्णः—नभसि रभसवद्भिः श्लाघमाना मुनीन्द्रै-
र्महितकुवलयाक्षी कीर्तिशुभ्रांशुवक्त्रा ।
नृपकुलमिह हित्वा चेदिराजप्रधानं
मुरदमन गमिष्यत्युत्सुका त्वां जयश्रीः ॥

( ल० मा० ५।२८ )

अत्र सुपर्णस्य द्व्यर्थवचनेन चन्द्रावलीप्राप्तिसूचनात्तुल्य-विशेषणम् ।

अथार्थोपक्षेपकाः

वस्तु सर्वं द्विधा सूच्यमसूच्यमिति भेदतः ।

---

**चतुर्थ पताकास्थानक**—जब नाटकीय कथा के उपयुक्त द्व्यर्थवचन की रचना मुख्य अभिप्राय के अतिरिक्त किसी भिन्न अर्थ को भी प्रकट करे तो उसे 'चतुर्थ पताकास्थानक' समझना चाहिये ॥ १९२ ॥

जैसे पंचम अंक में :—

सुपर्ण—हे मुरारि, आकाश में वेग से जाने वाले मुनिजन के द्वारा प्रशंसित, कुवलयरूपी उत्तम नेत्रों वाली, कीर्ति के शुभ्र अंशु रूपी आनन को धारण किये हुए यह विजयश्री आज इन चेदिराज आदि प्रमुख राजाओं के कुल को छोड़ कर स्वयं उत्सुक होकर तुम्हें प्राप्त होगी ।

[ चन्द्रावली पक्ष में—आकाशचारी मुनि नारद द्वारा प्रशंसित, कुवलय के समान ( नीले ) नेत्रों वाली, कीर्ति के समान शुभ्रवस्त्र धारण किये हुए उत्सुक होकर स्वयं यह चन्द्रावली चेदिराज आदि राजाओं को छोड़ कर तुम्हारा वरण करेगी । ]

उपर्युक्त पद्य में तुल्यविशेषण के द्वारा चन्द्रावली प्राप्ति की सूचना देने के कारण 'चतुर्थ-पताकास्थानक' है ।

**अर्थोपक्षेपक**—कथावस्तु के और दो प्रकार होते हैं—एक सूच्य

रसहीनं भवेद्यत्र वस्तु तत्सूच्यमुच्यते ॥ १९३ ॥
अदर्शनीयमङ्के तदवश्यं वाच्यमेव चेत् ।
अर्थोपक्षेपकैरेतत्सूचयेत् सुष्ठु पण्डितः ॥ १९४ ॥
विष्कम्भचूलिकाङ्कास्याङ्कावतारप्रवेशकैः ।

तत्र विष्कम्भः—

भवेद्विष्कम्भको भूतभाविवस्त्वंशसूचकः ॥ १९५ ॥
अमुख्यपात्रैः संक्षेपादादावङ्कस्य दर्शितः ।
स शुद्धो मिश्र इत्युक्तो मिश्रः स्यान्नीचमध्यमैः ॥ १९६ ॥
विदग्धमाधवे यद्वद्द्वितीयाङ्कमुखे कृतः ।
मुखरायुक्तया नान्दीमुख्यासौ मिश्रसंज्ञकः ॥ १९७ ॥
शुद्धः केवलमध्येऽयमेकानेककृतो भवेत् ।
विनिर्मितो बहुत्रायं तस्मिँल्ललितमाधवे ॥ १९८ ॥

---

और दूसरा असूच्य । रसहीन वस्तु 'सूच्य' कहलाती है ॥ १९३ ॥

जो घटना अंक में प्रत्यक्ष न दर्शायी जा सकती हो और जिसका बतलाना आवश्यक हो तो ऐसी घटनाओं को अर्थोपक्षेपक के द्वारा बतलाना चाहिये ॥ १९४ ॥

अर्थोपक्षेपक के पांच प्रकार होते हैं—( १ ) विष्कम्भ ( २ ) चूलिका ( ३ ) अङ्कास्य ( ४ ) अङ्कावतार तथा ( ५ ) प्रवेशक ।

**विष्कम्भ**—अप्रधान पात्रों के द्वारा संक्षेप में भूत तथा भविष्यत् काल की घटनाओं की सूचना देने वाला 'विष्कम्भ' कहलाता है । इसे ( सदा ) अङ्क के प्रारंभ में रखा जाता है । इसके दो प्रकार होते हैं—शुद्ध तथा मिश्र । मिश्र विष्कम्भ में नीच तथा मध्यम पात्र होते हैं । जैसे विदग्धमाधव के द्वितीय अंक में मुखरा और नान्दीमुखी के संवाद से होने वाला मिश्र विष्कम्भक है ॥ १९५-१९७ ॥

केवल मध्यम पात्र होने पर शुद्ध विष्कम्भ होता है । यह एक या अनेक पात्रों के द्वारा बन सकता है । ललितमाधव में यह विष्कम्भक बहुधा दृष्टिगोचर होने से स्पष्ट ही है ॥ १९८ ॥

अथ चूलिका—

प्राज्ञैर्यवनिकान्तःस्थैरदृश्यैर्या तु निर्मिता ।
आदावङ्कस्य मध्ये वा चूलिका नाम सा भवेत् ॥ १९९ ॥

स्पष्टं बहुत्रोदाहरणम्

अथाङ्कास्यम्—

यत्र स्यादङ्क एकस्मिन्नङ्कानां सूचनाखिला ।
तदङ्कास्यमिति प्राहुर्बीजार्थख्यापकश्च यत् ॥ २०० ॥
गार्गीसंयुक्तया पौर्णमास्या ललितमाधवे ।
प्रथमाङ्के यथा सुष्ठु सुहितं निखिलं स्फुटम् ॥ २०१ ॥

केचित्तु—

पूर्वाङ्कान्ते सम्प्रविष्टैः पात्रैर्भाव्यङ्कवस्तुनः ।
सूचनं तदविच्छेदैर्यत्तदङ्कास्यमीरितम् ॥ २०२ ॥

इति लक्षयन्ति ।

---

चूलिका—पर्दे के पीछे स्थित पात्र के द्वारा किसी घटना की सूचना देना 'चूलिका' कहलाता है । इसे अंक के आरंभ या मध्य में रखा जा सकता है ॥ १९९ ॥

इसके उदाहरण भी स्पष्ट हैं ।

अङ्कास्य—( अङ्कमुख ) जब किसी एक ही अंक में सभी अंकों की घटनाओं की संक्षेप में सूचना दी जाए और नाटकीय बीज को भी संकेतित किया जाय तो उसे 'अङ्कास्य' समझना चाहिये ॥ २०० ॥

जैसे ललितमाधव नाटक के प्रथम अंक में गार्गी और पौर्णमासी के संवाद से 'अङ्कास्य' सम्पन्न किया गया ॥ २०१ ॥

कोई आचार्य अङ्कास्य का निम्न लक्षण करते हैं :—

पूर्व अङ्क में प्रविष्ट पात्रों के द्वारा भावी अंक की अविच्छिन्न रूप में सूचना देना 'अङ्कास्य' कहलाता है ॥ २०२ ॥

---

१. आदावन्ते च मध्ये च इति अ० पु० पाठः ।
२. तदिति ख० पु० पाठः ।

एतदङ्कावतारेण गतार्थत्वात्तु केचन ।
प्रथमोक्तार्थमेवेदं वदन्त्यङ्कमुखं बुधाः ॥ २०३ ॥

अथाङ्कावतारः—

अङ्कावतारः पात्राणां पूर्वाङ्कार्थानुवर्तिनाम् ।
अविभागेन सर्वेषां भाविन्यङ्के प्रवेशनम् ॥ २०४ ॥
स्पष्टमुदाहरणम् ।

अथ प्रवेशकः—

यन्नीचैः केवलं पात्रैर्भाविभूतार्थसूचनम् ।
अङ्कयोरुभयोर्मध्ये स विज्ञेयः प्रवेशकः ॥ २०५ ॥
यदा स्यान्नीरसं सूच्यमामुखानन्तरं तदा ।
विष्कम्भोऽङ्कास्यकं वा स्यादामुखाक्षिप्तपात्रकम् ॥ २०६ ॥
यदा तु सरसं वस्तु मूलादेव प्रवर्तते ।
आदावेव तदाङ्कस्स्यादामुखाक्षेपसंश्रयः ॥ २०७ ॥

---

किन्तु यह लक्षण अङ्कावतार की समानता लिये होने से विद्वज्जन प्रथम लक्षण ( हमारे लक्षण ) को ही उपयुक्त मानते हैं ॥ २०३ ॥

**अङ्कावतार**—पूर्व अंक में विद्यमान पात्रों के द्वारा अङ्क का विभाग किये बिना अगले अंक में प्रविष्ट हो जाना 'अङ्कावतार' कहलाता है ॥ २०४ ॥

इसका उदाहरण भी स्पष्ट है ।

**प्रवेशक**—जब दो अंकों के बीच में भूत या भावी घटना की सूचना केवल नीच पात्रों द्वारा दी जाए तो उसे 'प्रवेशक' समझना चाहिये ॥ २०५ ॥

यदि सूच्यवस्तु नीरस हो तो आमुख के बाद ही विष्कम्भ या अङ्कास्य की योजना कर देनी चाहिये और आमुख में ही ( इनके ) पात्रों की सूचना भी दे देनी चाहिये ॥ २०६ ॥

किन्तु प्रारम्भ में सरस वस्तु से कथा आरम्भ हो जाय तो आमुख में ( भावी पात्रों की ) सूचना देकर अङ्क की योजना कर देनी चाहिये ॥ २०७ ॥

असूच्यन्तु शुभोदाररसभावनिरन्तरम् ।
प्रारम्भे यद्यसूच्यं स्यादङ्कमेवात्र कल्पयेत् ॥ २०८ ॥
असूच्यन्तु द्विधा दृश्यं श्रव्यञ्चाद्यन्तु दर्शयेत् ।
द्वेधा द्वितीयं स्वगतं प्रकाशश्चेति भेदतः ॥ २०९ ॥
स्वगतं स्वैकविज्ञेयं प्रकाशं[1] तद्विधा भवेत् ।
सर्वप्रकाशं नियतप्रकाशश्चेति भेदतः ॥ २१० ॥
सर्वप्रकाशं सर्वेषां स्थितानां श्रवणोचितम् ।
द्विधा विभज्यते तच्च जनान्तमपवारितम् ॥ २११ ॥
त्रिपताककरेणान्यानपवार्यान्तरा कथाम्[2] ।
या मिथः क्रियते द्वाभ्यां तज्जनान्तिकमुच्यते ॥ २१२ ॥
रहस्यं कथ्यतेऽन्यस्य परावृत्यापवारितम् ।

शुभ, उदार और रस तथा भाव आदि से पूर्ण असूच्यवस्तु होती है यह आरम्भ में ही रहे तो आमुख के बाद सीधे अंक को रख देना चाहिये ।

असूच्य के दो प्रकार होते हैं—दृश्य तथा श्रव्य ! इसमें प्रथम के स्वगत तथा प्रकाश ( नामक ) दो भेद हो जाते हैं ॥ २०८ ॥

दूसरों के सुनने योग्य न होकर केवल स्वयं के जानने योग्य होने वाली वस्तु 'स्वगत' कहलाती है। प्रकाश के दो प्रकार होते हैं—सर्वप्रकाश तथा नियतप्रकाश ॥ २०९ ॥

मंच पर विद्यमान सभी पात्रों के सुनने योग्य कथन 'सर्वप्रकाश' कहलाता है। नियतप्रकाश में मंच पर विद्यमान पात्रों में किसी विशेष पात्र के सुनने योग्य कथन रखा जाता है। इस नियतप्रकाश के दो प्रकार माने जाते हैं—एक जनान्तिक और दूसरा अपवारित। जब दो पात्रों के द्वारा शेष पात्रों से छिपा कर त्रिपताक हस्तमुद्रा रखते हुए परस्पर वार्तालाप किया जाता है तो उसे 'जनान्तिक' और किसी गुप्त बात को छिपा कर किसी एक पात्र को कही जाय तो 'अपवारित' समझना चाहिये ॥ २१०-२१३ ॥

1. प्रकाशश्च द्विधेति ब० पु० पाठः । 2. कथेति ख० पु० पाठः ।

अथाङ्कस्वरूपम्—

प्रत्यक्षनेतृचरितः क्षुद्रचूर्णकसंयुतः ॥ २१३ ॥
[1]नातीवगूढशब्दार्थो नातिप्रचुरपद्यवान् ।
[2]अयुतो बहुभिः कार्यैर्बीजसंहरणेन च ॥ २१४ ॥
अनेकदिननिर्वर्त्यकथया च विवर्जितः ।
दिनार्द्धदिनयोर्योग्यवस्तुना परिकल्पितः ॥ २१५ ॥
वधेन दूराह्वानेन युद्धराज्यादिविप्लवैः ।
शापोत्सर्गविहाराभ्यां रतभोजनमृत्युभिः ॥ २१६ ॥
स्नानानुलेपनिद्राद्यैश्चुम्बनालिङ्गनादिभिः ।
व्रीडाहेतुभिरन्यैश्च बीभत्सैश्च विना कृतः ॥ २१७ ॥
अन्तनिष्क्रान्तनिखिलपात्रोऽङ्क इति कीर्तितः ।

---

अङ्क—जिसमें नायक का चरित्र प्रत्यक्ष होता हो, जिसमें छोटे-छोटे चूर्णक ( गद्य खण्ड में संवाद ) रहते हों, जिसमें गूढार्थ शब्द अधिक न रहते हों, जिसमें अधिक मात्रा में पद्य न रहें, अनेक कार्यों का विस्तार न रहे और जिसमें बीजार्थ की समाप्ति न होती हो, दिन के अर्ध भाग या एक दिन और रात्रि में घटित या पूर्ण हो जाने वाली घटना रहती हो, अनेक दिन तक चलने वाली घटनाओं का जिसमें निवेश न रहे ; जिसमें वध, दूर से ( चिल्लाकर ) बुलाना, युद्ध, राज्य-विप्लव, शाप, शौच ( पुरीषोत्सर्ग ), विहार, संभोग, भोजन, मृत्यु, स्नान, चन्दन-लेपन, निद्रा लेना, चुम्बन, आलिंगन तथा अन्य ऐसे कार्य जो लज्जा उत्पन्न करते हों नहीं रहते हों और अन्त में सभी पात्रों का मंच से निष्क्रमण हो जाए तो उसे 'अङ्क' समझना चाहिये ॥ २१३–२१८ ॥

---

१. नातीवगूढसर्वार्थो इति ख० पु० पाठः ।
२. अयुक्तो इति ख० पु० पाठः ।

अथ गर्भाङ्कः—

अङ्कप्रसङ्गाद्गर्भाङ्कलक्षणं वक्ष्यते मया ॥ २१८ ॥
अङ्कस्य मध्ये योऽङ्कः स्यादसौ गर्भाङ्क ईरितः ।
वस्तुसूचकनान्दीको दिङ्मात्रमुखसङ्गतः[1] ॥ २१९ ॥
अर्थोपक्षेपकैर्हीनो युतः पात्रैस्तु पञ्चषैः ।
अन्वेष्यवस्तुविषयः स्वाधाराङ्कान्तशोभितः ॥ २२० ॥
नातिप्रपञ्चेतिवृत्तः प्रस्तुतार्थानुबन्धकः ।
प्रथमाङ्के न कर्तव्यः सोऽयं काव्यविशारदैः ।
चतुर्थेऽङ्के तु गर्भाङ्को यथा ललितमाधवे ॥ २२१ ॥

अथ सामान्यनिर्णयः—

नाटकेऽङ्का न कर्तव्या पञ्चन्यूना[2] दशाधिकाः ॥ २२२ ॥

---

**गर्भाङ्क**—अङ्क के स्वरूप-निरूपण के अवसर (आने) पर 'गर्भाङ्क' का भी लक्षण बतलाता हूँ। जो अंक किसी अंक के अन्दर रखा जाता है उसे **'गर्भाङ्क'** समझना चाहिये। (इसकी) कथावस्तु की सूचना नान्दी में दी जाती है तथा मुखसन्धि की अल्पमात्रा में योजना रहती है। इसमें अर्थोपक्षेपक नहीं होते तथा चार या पाँच पात्र रहते हैं। इसका विषय (मुख) कथावस्तु की अन्वेष्य वस्तु होती है और अन्त में उसका आधार भी बतलाया जाता है। कथा का अधिक विस्तार नहीं रहता। इसकी कथा मुख्य उद्देश्य में सहायता करती है। (रूपक आदि के) प्रथम अंक में गर्भाङ्क नहीं रखा जाता है। इसका उदाहरण है ललितमाधव नाटक के चतुर्थ अंक में स्थित गर्भाङ्क ॥ २१८–२२१ ॥

**(नाटक आदि के) सामान्य-नियम**—नाटक में पाँच से कम तथा दस से अधिक अंक नहीं रखे जाना चाहिये। विष्कम्भक आदि में (भी) मुख्य नायक का वध नहीं बतलाना चाहिये ॥ २२३ ॥

---

१. दिङ्मात्रमुखदर्शकः इति ख० पु० पाठः ।
२. न्यूनादसन्धिका इति अ० पु० पाठः ।

विष्कम्भकाद्यैरपि नो वधो वाच्योऽधिकारिणः ।
अन्योन्येन तिरोधानं न कुर्याद्रसवस्तुनोः ॥ २२३ ॥
यत् स्यादनुचितं वस्तु नायकस्य रसस्य वा ।
विरुद्धं तत्परित्याज्यमन्यथा वा प्रकल्पयेत् ॥ २२४ ॥
अविरुद्धश्च यद्वृत्तं रसाभिव्यक्तयेऽधिकम् ।
[1]तदप्यन्यथयेद्धीमान्न वदेद्वा कदाचन ॥ २२५ ॥
लास्याङ्गानि दश तथा वीथ्यङ्गानि त्रयोदश ।
अङ्केष्वपि निबध्यानि केचिदेवं प्रचक्षते ॥ २२६ ॥
प्रायस्तान्यपि सन्त्येव तस्मिंल्ललितमाधवे ।
क्वचिदत्र विनिष्पाद्यं धीरैराकाशभाषितम् ॥ २२७ ॥
अन्येनानुक्तमप्यन्यो वचः श्रुत्वैव यद्वदेत् ।
इति किं भणसीत्येतद् भवेदाकाशभाषितम् ॥ २२८ ॥

---

रस और कथावस्तु परस्पर आच्छादक नहीं रहने चाहिये। रस या नायक से (सम्बद्ध) कोई बात अनुचित या विरुद्ध दिखलाई दे तो उसे छोड़ देना या बदल देना चाहिये तथा जो वस्तु या घटना विरुद्ध न होकर भी रसाभिव्यक्ति को दूर तक विस्तार देती हो तो उसे भी बदल देना या नहीं बतलाना चाहिये ॥ २२३–२२५ ॥

कुछ आचार्यों का मत है कि अङ्क में भी (दस) लास्यांग और (तेरह) वीथ्यङ्गों का निवेश किया जाय। ललितमाधव में प्रायः ये सभी अङ्ग रखे गये हैं ॥ २२६–२२७ ॥

(नाटक आदि में) आवश्यक होने पर कभी-कभी 'आकाशभाषित' का भी प्रयोग रखा जाता है। किसी दूसरे के द्वारा न कहे गये शब्दों को भी कहे गये शब्द जैसा सुनकर जब कोई (मंचस्थ पात्र) बोलता है तो उसे 'आकाशभाषित' समझना चाहिये ॥ २२७–२२८ ॥

---

१. तथाप्यन्यथयेदिति क० ख० पु० पाठः ।

अथ भाषाविधानम्—

**नाटके तत्र पात्राणां भाषारूपं[1] निरूप्यते ।**
**तत्र भाषा द्विधा भाषा विभाषा चेति भेदतः ॥ २२९ ॥**
**चतुर्दश विभाषाः स्युः प्राच्याद्या वाक्यवृत्तिभिः ।**
**आसां संस्कारराहित्याद्विनियोगो न गद्यते ।**
**भाषा द्विधा संस्कृता च प्राकृती चेति भेदतः ॥ २३० ॥**

तत्र संस्कृता—

**संस्कृता देवतादीनां मुनीनां नायकस्य च ॥ २३१ ॥**
**लिङ्गिविप्रवणिक्क्षत्रमन्त्रिकञ्चुकिनामपि ।**
**अरण्यदेवी-गणिका-मन्त्रिजाधीतियोषिताम् ।**

---

[1]**भाषाविधान**—हम अब नाटक में विद्यमान भाषाओं का नियम बतलाते हैं। भाषा के दो प्रकार होते हैं—( एक ) भाषा तथा ( दो ) विभाषा। वाक्यों में प्रयुक्त की जाने वाली विभाषा ( के ) चौदह ( भेद होते ) हैं। संस्कारहीन होने से विभाषाओं की नाटक आदि में योजना नहीं की जाती। भाषा के दो भेद हैं—संस्कृत तथा प्राकृत भाषा ॥ २२९–२३० ॥

**संस्कृत भाषा**—देवता, मुनि, नायक, संन्यासी, ब्राह्मण, वणिक्, क्षत्रिय, मन्त्री, कंचुकी, वनदेवता, मन्त्रिकन्या, विदुषीमहिला, योगिनी, अप्सरा और शिल्पकारिणी आदि की संस्कृत भाषा रखी जाय ॥ २३१–२३२ ॥

---

१. रसार्णव सुधाकर के अनुसार भाषा विधान की गणना प्रवृत्ति के अन्तर्गत मानी गयी है। इनके मत में भाषा के सात तथा विभाषा के सात प्रकार मिल कर १४ प्रकार हो जाते हैं। भाषा के सात भेदों में ( जो प्राकृत के होते हैं ) प्राच्या, अवन्ती, मागधी, वाह्लीका, दाक्षिणात्या, शूरसेनी तथा अर्धमागधी आती हैं। विभाषा के सात भेदों में शाबरी, द्राविड़ी, आन्ध्री, शाकारी, आभीरी चाण्डाली और वानेचरी आती हैं। इनका देशगत औचित्य के अनुसार नाटक आदि में व्यवहार किया जाता है। भाषा विधान का विस्तार से विवेचन नाट्यशास्त्र के १८ वाँ अध्याय में द्रष्टव्य हैं। यहाँ इनके सम्बोधन आदि का भी विस्तार भय से विवेचन नहीं किया गया उसे भी नाट्यशास्त्र १९ तथा साहित्य दर्पण ६ परि० में देखा जा सकता है।

---

१. भाषा खलु इति ब० पु० पाठः ।

योगिन्यप्सरसोः शिल्पकारिण्या अपि कीर्तिता ॥ २३२ ॥

तत्र प्राकृती—

षोढान्तिमा प्राकृती स्याच्छौरसेनी च मागधी ॥ २३३ ॥
पैशाची चूलिकापैशाच्यपभ्रंश[1] इति क्रमात् ।
अत्र तु प्राकृतं स्त्रीणां सर्वासां नियतं भवेत् ॥ २३४ ॥
ऐश्वर्येण प्रमत्तानां दारिद्र्योपहतात्मनाम् ।
ये नीचाः कर्मणा जात्या तेषां च प्राकृतं स्मृतम् ॥ २३५ ॥
तत्रापि नायिकादीनां शौरसेनी प्रकीर्तिता ।
आसामेव तु गाथासु महाराष्ट्री स्मृता बुधैः ॥ २३६ ॥
अत्रोक्ता मागधी भाषा राजान्तःपुरचारिणाम् ।
तथा विदूषकादीनां चेटानामपि कीर्तिता ॥ २३७ ॥
रक्षःपिशाचनीचेषु पैशाचीद्वितयं भवेत् ।
अपभ्रंशस्तु चण्डालयवनादिषु युज्यते ॥ २३८ ॥

---

प्राकृत भाषा—दूसरी भाषा प्राकृत है। इसके छः भेद हैं—( १ ) प्राकृत, ( २ ) शौरसेनी, ( ३ ) मागधी, ( ४ ) पैशाची, ( ५ ) चूलिका-पैशाची तथा ( ६ ) अपभ्रंश ॥ २३३ ॥

सामान्यतः सभी स्त्री पात्र की प्राकृत भाषा नियत होती है। जो पात्र ऐश्वर्यहीन से प्रमत्त, दरिद्री तथा जाति और कर्म से नीच हो तो उनकी भी प्राकृत भाषा रखी जाय। इनमें नायिका आदि उत्तम स्त्री पात्र की संवादों में सौरसेनी तथा गाथा ( आदि ) में महाराष्ट्री ( प्राकृत ) रखी जाय। राजा के रनिवास में स्थित भृत्यों, विदूषक, चेट आदि की मागधी भाषा रखी जाय। राक्षस, पिशाच आदि पात्रों की चूलिका पैशाची तथा पैशाची भाषा रखी जाय और चाण्डाल और यवन पात्रों की अपभ्रंश भाषा ॥ २३४–२३८ ॥

---

१. शाबर्यपभ्रंश इति ख० पु० पाठः ।

सर्वेषां कारणवशात् कार्यो भाषाव्यतिक्रमः।
माहात्म्यस्य परिभ्रंशान्मदस्यातिशयात्तथा ॥ २३९ ॥
प्रच्छादनञ्च विभ्रान्तिर्यथालिखितवाचनम्।
कदाचिदनुवादश्च कारणानि प्रचक्षते ॥ २४० ॥
नायिकानां सखीवेश्या-कितवाप्सरसां तथा।
वैदग्ध्यार्थं प्रयोक्तव्यं संस्कृतश्चान्तरान्तरा ॥ २४१ ॥
स्पष्टान्येषामुदाहरणानि।

अथ वृत्तयः—

अथोच्यन्ते स्वभावेन वृत्तयः परमाद्भुताः।
जाता नारायणादेता मधुकैटभयोर्वधे ॥ २४२ ॥
नेतृव्यापाररूपास्तु रसावस्थानसूचिकाः[1]।

---

विशेष दशा या कारण वश सभी पात्रों की नियत भाषाओं में परिवर्तन किया जा सकता है। उदाहरणार्थ किसी का अपनी उन्नत अवस्था से अवनत अवस्था को प्राप्त करने (या उच्च पद से च्युत हो जाने), अतिशय मदमत्त हो जाने [ या विकल होने ] पर भाषा-परिवर्तन हो जाता है। कभी कभी अपने को छिपाने, भ्रम में आजाने, किसी लिखित अंश को उसी प्रकार पढ़ने या किसी के कथन का अनुवाद करने आदि में भी भाषा परिवर्तन रखा जा सकता है। इसके अतिरिक्त नायिका तथा उसकी सखियों, वेश्या, चुगलखोर तथा अप्सरा पात्रों के वैदग्ध्य को दर्शाने की स्थिति में उनकी नियत भाषा के बीच बीच में संस्कृत भाषा का भी सन्नियोजन करना चाहिये।

इन नियमों के उदाहरण स्पष्ट हैं।

**वृत्तियाँ**—अब हम अद्भुत स्वरूप वाली वृत्तियों को बतलाते हैं। ये वृत्तियाँ मधु और कैटभ दैत्यों का वध करते समय श्रीविष्णु के शरीर से उत्पन्न हुई थीं। ये वृत्तियाँ नायक आदि पात्रों के व्यापार की निदर्शक और रस की स्थति की सूचना देने वाली होती हैं। विद्वज्जन

---

1. सूचकाः इति ख० पु० पाठः।

चतस्रो वृत्तयो धीरैः प्रोक्ता नाट्यस्य मातरः ॥ २४३ ॥
भारत्यारभटी चैव सात्वती कैशिकी तथा ।

तत्र भारती—

एषा वाणीप्रधानत्वाद्भारतीति निगद्यते ॥ २४४ ॥
प्रस्तावनोपयोगित्वात्तत्रैव परिकीर्तिता ।
स्त्रीहीना पुरुषश्रेष्ठप्रयोज्या वाक्प्रधानिका ॥ २४५ ॥
भारती संस्कृतैर्युक्ता वृत्तिस्स्याच्चतुरङ्गिका ।

अथारभटी—

मायेन्द्रजालप्रचुरचित्रयुद्धक्रियामया ॥ २४६ ॥
आटोपच्छेद्यभेदाढ्या वृत्तिरारभटी मता ।
अङ्गान्यस्यास्तु चत्वारि सङ्क्षिप्तिरवपातनम् ॥ २४७ ॥
वस्तूत्थापनसम्फेटावित्याह भरतो मुनिः ।

---

इन वृत्तियों को नाट्यविद्या की माताएँ कहते हैं। ये वृत्तियाँ चार हैं। यथा—( १ ) भारती ( २ ) आरभटी ( ३ ) सात्वती तथा ( ४ ) कैशिकी ॥ २४२–२४४ ॥

**भारती ( वृत्ति )**—[1]संवाद या वाक् तत्व की मुख्यता के कारण इसे 'भारती वृत्ति' कहा जाता है। इसका प्रयोग स्त्री पात्रों में नहीं रहता तथा उत्तम पात्रों के संवादों में ( प्रयोग ) रखा जाता है। भारती वृत्ति की भाषा संस्कृत होती है तथा इस वृत्ति के चार अंग होते है जिन्हें प्रस्तावना का लक्षण बतलाते समय बतलाया जा चुका है ॥२४४–२४६॥

**आरभटी वृत्ति**—माया और इन्द्रजाल आदि की मुख्यता के साथ युद्धों के अनेक आश्चर्यकारी और कूदने फाँदने की क्रियाओं से युक्त; दम्भ, छेदन भेदन आदि क्रियाओं से पूर्ण वृत्ति को आरभटीवृत्ति समझना चाहिये ॥ २४६–२४७ ॥

भरतमुनि ने आरभटी वृत्ति के चार अंग बतलाये हैं। यथा—( १ ) संक्षिप्ति (२) अवपातन (३) वस्तूत्थापन तथा (४) सम्फेट ॥२४७-२४८॥

---

१. भारती वृत्ति के अंगों को प्रस्तावना के लक्षण के अवसर पर बतलाया जा चुका है [ द्रष्टव्य-प्ररोचना, आमुख, वीथी तथा प्रहसन के लक्षण–कारिका सं० २० से ३३ तक ]।

तत्र सङ्क्षिप्तिः—

सङ्क्षिप्तिरुक्ता सङ्क्षिप्तवस्तुसृष्टिर्महाद्भुता[1] ॥ २४८ ॥

यथा—

विधिना हते शिशुकुले तादृशमपरं हरिस्तथा व्यतनोत् ।
विरमतु परस्य वार्ता स्वयमेव विसिस्मिये स[2] यथा ॥

अथावपातनम्—

विभ्रान्तिरवपातस्स्यात् प्रवेशद्रवविद्रवैः ।

यथा—

निघ्नन्विघ्नमिवाग्रतः कुवलयापीडं मृदुक्रीडया
तुङ्गां रङ्गभुवं प्रविश्य तरसा प्रत्यर्थिनां त्रासनः ।
दृप्यन्मल्ल-दवाम्बुदश्चलदृशा क्षुद्रानपि द्रावयन्
पश्याराद् गरुडायते सरुडयं कंसोरगे केशवः ॥

---

**संक्षिप्ति**—जब किसी विचित्रता से पूर्ण वस्तु की रचना संक्षेप में में की जाए तो उसे 'संक्षिप्ति' समझना चाहिये ॥ २४८ ॥

जैसे—ब्रह्मा के द्वारा एक बार शिशुओं के समूह को नष्ट कर देने पर श्री हरि ने उनकी दूसरी बार वैसी ही सृष्टि इस प्रकार कर दी कि ( दूसरों की तो बात ही क्या ) स्वयं श्रीहरि भी उसे देख कर विस्मित हो गए।

**अवपातन**—प्रवेश, द्रव (निर्गम) तथा विद्रव (भागना) आदि कार्यों का भ्रम ( आदि कारणों ) से होना 'अवपातन' कहलाता है ॥ २४९ ॥

जैसे—देखो, श्रीकृष्ण ने विघ्न रूप से सामने आनेवाले इस कुवलयापीड गज को बात ही बात में साधारण क्रीड़ा करते हुए समाप्त कर डाला फिर शत्रुओं के हृदय में भय का संचार करते हुए वे उस विस्तीर्ण और ऊँची रंगभूमि पर वेग से चढ़ गए और दर्प से भरी हुई मल्लरूपी दावाग्नि को शान्त करने में मेघस्वरूप हो कर अपने चंचल

---

१. वस्तुमिष्ट इति अ० पु० पाठः ।
२. सोऽपि इति ख० पु० पाठः ।

अथ वस्तूत्थानपम्—

तद्वस्तूत्थापनं यत्तु वस्तु मायोपकल्पितम् ॥ २४९ ॥

यथा—

दौर्जन्यानि हृदि स्फुटानि कपटस्नेहेन संवृण्वती
मायाकल्पितसुन्दरी मधुरिमा लेभे व्रजं पूतना।
तस्याः सुष्ठु तथा पयोधररसः प्रीतः शिशुक्रीडया
वैकुण्ठेन हठाद्यथा न स पुनः मातुस्तथा[1] पास्यते ॥

अथ सम्फेटः—

सम्फेटस्स्यात्समाघातः क्रुद्धसङ्क्रुद्धयोजितः ॥ २५० ॥

यथा—

चाणूरमल्लेन यथा मुरारेरन्योन्यमासीद्गुरुसम्प्रहारः।
कंसस्य येनानकदन्दुभेश्च सन्तापचिन्ताभिरुरः पफाल ॥

---

नेत्रों से नीच एवं कायरों को भयभीत कर भगाते हुए क्रोध में भर कर अब गरुड़ के समान कंस रूपी महासर्प पर टूट पड़े हैं।

**वस्तूत्थापन**—माया से निर्मित वस्तुओं के कारण भगदड़ आदि हो जाना 'वस्तूत्थापन' कहलाता है ॥ २४९ ॥

जैसे—वह पूतना कपट पूर्ण स्नेह के द्वारा अपने हृदय में भरी हुई दुष्ट भावनाओं को आच्छादित कर माया से सुन्दर रूप बना कर व्रज में आयी तो भगवान् बालकृष्ण ने बाल्य क्रीड़ा में ही उसके उरोज रस का इस प्रकार पान किया कि वह वैकुण्ठ में जा कर ( मुक्त होने से ) पुनः अपनी माता का स्तन्यपान न कर सके।

**सम्फेट**—क्रोध या उत्तेजना में आकर शीघ्रता से प्रहार आदि करना 'सम्फेट' कहलाता है ॥ २५० ॥

जैसे :—युद्ध में चाणूर मल्ल और मुरारि ने परस्पर ऐसे प्रहार किये कि उन्हें देख कर क्रमशः कंस और वसुदेव के हृदय संताप और चिन्ता से फटने लगे।

---

१. पुनर्मातस्त्वयेति अ०, क० पु० पाठः।

अथ सात्वती—

सात्विकेन गुणेनापि त्यागशौर्यादिना युता।
हर्षप्रधाना निश्शोका सात्वती परिकीर्तिता ॥ २५१ ॥
अङ्गान्यस्यास्तु चत्वारि संल्लापोत्थापकावपि।
सङ्घात्यपरिवर्तौ चेत्येषां लक्षणमुच्यते ॥ २५२ ॥

अथ संल्लापः—

ईर्ष्याक्रोधादिभिर्भावै रसैर्वीराद्भुतादिभिः।
परस्परं गभीरोक्तिः संलाप इति कीर्त्यते ॥ २५३ ॥

यथा—

वयं बालास्तुल्यैः सह रचयितुं युद्धमुचितम्
पुरो यूयं मल्लाः प्रकटितकरालाचलरुचः।
मदेनोन्मत्तानां मृदुलतनुभिः कः कलभकैः
करीन्द्राणां धीरः परिणमनरङ्गं रचयति ॥

---

**सात्वती वृत्ति**—जो सात्विक ( सात्वत ? ) गुणों तथा त्याग शौर्य आदि से युक्त हो जिसमें प्रसन्नता का बाहुल्य और शोक का अभाव हो उसे 'सात्वती' वृत्ति समझना चाहिये ॥ २५१ ॥

इस वृत्ति के चार अंग होते हैं। यथा—( १ ) संलाप ( २ ) उत्थापक ( ३ ) सांघात्य तथा ( ४ ) परिवर्तक। अब मैं क्रमशः इनके लक्षण बतलाता हूँ ॥ २५२ ॥

**संलाप**—ईर्ष्या व क्रोध आदि भावों तथा वीर, अद्भुत आदि रसों के द्वारा परस्पर गंभीर आरोप लगाने वाले संवादों का प्रयोग करना 'संलाप' कहलाता है ॥ २५३ ॥

जैसे :—हम तो ( छोटे ) बालक हैं और युद्ध तो बराबरी के व्यक्तियों के साथ होना उचित होता है। यहाँ हमारे सामने पर्वत के समान भीषण लगने वाले तुम मल्लजन हो। ऐसा कौन धीर बुद्धि है जो मदमत्त हाथियों के साथ सुकुमार हाथी के बच्चे का रंगमंच पर युद्ध करवाये।

काल जैसे विकराल कुवलयापीड जैसे हस्तिराज को बालक्रीडाओं

अवितथमसि बालः काल-रूपं विभिन्दन्

द्विरद-पतिमुदग्रं बाल-विक्रीडयैव ।

[1]इह किल भुज-युद्ध-प्रस्तुतेरुच्चलेयं

तव तनुकृतसख्या साक्षिणी बालराजिः[2] ।

अथोत्थापकः—

प्रेरणं यत्परस्यादौ युद्धायोत्थापकस्तु सः ॥

यथा—

लुञ्छन्नस्मि पुरस्त्रिविष्टपपुरीसौभाग्यसारश्रियं

गीर्वाणेश्वरपारिजातममरीकन्दर्पसन्दर्पदम्[3] ।

पौलोमीकुचकुम्भकेलिमकरीव्यापारवैज्ञानिकः

पाणिस्तेन हि दक्षिणः कथमसौ दम्भोलिमुद्यच्छते[4] ॥

---

के द्वारा विच्छिन्न करने पर भी तुम बालक ही हो यह सच है। आज बाहुयुद्ध के उपस्थित होने पर बाल्यभाव की सूचक तथा सदा तुम्हारे शरीर के साथ मैत्रीभाव से रहने वाली यह रोमपंक्ति भी (युद्धार्थ) खड़ी हो रही है।

उत्थापक—युद्ध के लिये शत्रु को सर्वप्रथम प्रेरित करना 'उत्थापक' कहलाता है॥ २५४॥

जैसे:—आज मैं देवराज इन्द्र तथा देवताओं की (इस) अमरावती नगरी के सौभाग्य एवं श्री लक्ष्मी के सार (तत्व) भूत इस पारिजातवृक्ष को नोंच रहा हूँ जो अमराङ्गनाओं को कामोन्मत्त बनाता है। अब इन्द्राणी के उरोजकुम्भों पर विलासक्रीड़ा आदि के लिये मकर, पत्रभङ्ग आदि की रचना करने में दक्ष इन्द्र का दाहिना हाथ वज्र को कैसे धारण कर सकेगा?

---

१. मृजु इति अ० पु० पाठः।

२. रोमराजिः इति क० ख० पु० पाठः।

३. ममरीकन्दर्पेति अ० पु० पाठः।

४. मुद्गच्छति इति क० पु० पाठः।

अथ संघात्यः—

प्रभावमन्त्रदेवाद्यैः[1] सङ्घात्यः सङ्घभेदनम् ।

तत्र प्रभावेन यथा—

दुकूलं धुन्वाना जयजयजयेत्युच्च भणितिः
स्थिता रङ्गाभ्यर्णे प्रणयगरिमोद्दामितमुखी ।
प्रभावं पश्यन्ती कमपि कमनीयाद्भुतरसं[2]
हरेः कंसोपेक्षां व्यधित बत साक्षान्मधुपुरी ॥

मन्त्रेण यथा—

निशम्य युक्तिं दनुजार्दनस्य
गोवर्द्धनाराधनबद्धरागाम्[3] ।
आभीरगोष्ठी रभसेन सर्वा
गीर्वाणराजस्य मखाद् व्यरंसीत् ॥

---

संघातक ( सांघात्य )—प्रभाव, मन्त्र या देवता के द्वारा एकता या समूह में फूट डाल देना 'सांघात्य' कहलाता है ॥ २५४ ॥

प्रभाव से भेद का उदाहरण :—

वह मधुपुरी ( मथुरा ) जब साक्षात् अपने वस्त्रों को हिलाती हुई जोरों से जय जय शब्द की चिल्लाहट के साथ रंगमण्डप के समीप आ प्रेम से अपना मुँह ऊँचा कर खड़ी हो श्रीहरि के कोमल और अद्भुत प्रभाव को देखने लगी तो उसने कंस के प्रति होने वाली श्रीकृष्ण की उपेक्षा को नष्ट कर डाला ।

मन्त्र के द्वारा भेद का उदाहरण:—

गोवर्द्धन पर्वत की आराधना में अनुराग उत्पन्न करने वाली श्रीकृष्ण की युक्ति को सुन कर वह सारी ग्वाल मंडली इन्द्राराधन के यज्ञानुष्ठान से विरत हो गयी ।

---

१. वेदाद्यैरिति क० पु० पाठः ।
२. कमनीयाद्भुततरमिति क० पु० पाठः ।
३. गोवर्द्धनावर्द्धन इति ब० पु० पाठः ।

अथ परिवर्तकः—

प्रारब्धकार्यादन्यस्य करणं परिवर्तकः ॥ २५४॥

यथा—

व्रज भुवि गुरुगर्वात् कुर्वतस्तीव्रवृष्टिं
हृदि भवदनुभावादद्यभीतिर्ममासीत् ।
त्वमसि किल कृपालुर्दोग्धुकामोऽपि कामं
तदिह मयि शरण्ये गोकुलेन्द्र प्रसीद ॥

अथ कैशिकी—

नृत्यगीत-विलासादिमृदु-शृङ्गार-चेष्टितैः ।
समन्विता भवेद्वृत्तिः कैशिकी श्लक्ष्णभूषणा ॥ २५५ ॥
हरेः केशाभिसम्बन्धात् कैशिकीति प्रथां गता ।
अङ्गान्यस्यास्तु चत्वारि नर्मतत्पूर्वका इमे ।
स्फञ्जः स्फोटश्च गर्भश्चेत्येषां लक्षणमुच्यते[1] ॥ २५६ ॥

---

**परिवर्तक**—प्रारंभ किये हुए कार्य के बदले अन्य कार्य को करना 'परिवर्तक' कहलाता है ॥ २५५ ॥

जैसे :—हे गोकुलेश्वर श्रीकृष्ण, अपने ही गर्व से अभिभूत होकर इस वज्रभूमि पर जोरों की वृष्टि करते समय आपके प्रभाव के कारण मेरे मन में भय भी रहता था। यद्यपि चाहे आप ग्वाले हो फिर भी दयालु हैं। इसलिये शरण में आने के कारण आप मुझ पर प्रसन्न हो जाइये।

**कैशिकीवृत्ति**—नृत्य, गीत, विलास तथा श्रृङ्गार रस की कोमल चेष्टाओं से युक्त आकर्षक वेषभूषा से सज्जित होने पर 'कैशिकी वृत्ति' कहलाती है। श्रीविष्णु के केश से सम्बद्ध होने के कारण इसकी प्रसिद्धि 'कैशिकी' नाम से हो गयी। इसके चार अंग हैं इनमें नर्म तथा शेष में नर्म शब्द को पूर्व में संयुक्त करते हुए स्फञ्ज, स्फोट तथा

---

१. लक्षणमीर्यते इति अ० पु० पाठः।

तत्र नर्म—

श्रृङ्गाररसभूयिष्ठः प्रियचित्तानुरञ्जकः ॥ २५७ ॥
अग्राम्यः परिहासः स्यान्नर्म तत्तु त्रिधा मतम् ।
श्रृङ्गारहास्यजं शुद्धहास्यजं भयहास्यजम् ॥ २५८ ॥
श्रृङ्गारहास्यजं नर्म त्रिविधं परिकीर्तितम् ।
सम्भोगेच्छाप्रकटनादनुरागनिवेशनात् ॥ २५९ ॥
तथा कृतापराधस्य प्रियस्य प्रतिभेदनात् ।
सम्भोगेच्छाप्रकटनं त्रिधा वाग्वेषचेष्टितैः ॥ २६० ॥

तत्र वाचा यथा पद्यावल्याम्—

गच्छाम्यच्युत दर्शनेन भवतः किं तृप्तिरुत्पद्यते
किन्त्वेवं विजनस्थयोर्हतजनः संभावयन्त्यन्यथा ।

---

नर्म रखा जाए। [अर्थात् नर्म, नर्मस्फञ्ज, नर्मस्फोट तथा नर्मस्फोट]। अब क्रमशः इनके लक्षण बतलाता हूँ ॥ २५५-२५६ ॥

**नर्म**—जो अंग श्रृङ्गार प्रचुर, प्रिय के मन का रंजक तथा अग्राम्य परिहास से युक्त हो उसे 'नर्म' कहते हैं। इस ( नर्म ) के श्रृङ्गार तथा हास्य से, शुद्ध हास्य से तथा भय और हास्य से मिल कर तीन प्रकार बनते हैं। इनमें भी श्रृङ्गार तथा हास्य से बनने वाले नर्म के तीन प्रकार और होते हैं। यथा—सम्भोग की इच्छा प्रकट करने, अनुराग प्रकट करने तथा अपराधी प्रिय में भेद उत्पन्न करने के कारण ॥ २५७॥

सम्भोग की इच्छा को प्रकट करने वाले नर्म का प्रकार भी वाणी, वेष तथा चेष्टा से होने के कारण (पुनः) तीन प्रकार का हो जाता है ॥

**वाणी से होने वाले सम्भोगेच्छा प्रकाशक नर्म का उदाहरणः**—हे अच्युत [ न हटने वाले, ] आपके दर्शन मात्र से [ संभोगेच्छा की ] तृप्ति कैसे हो सकती है। ओर एकान्त में इस प्रकार स्थित हम दोनों को देख कर दुष्ट जन कुछ अन्य ( सम्भोग आदि की ) आशंका करने लगते हैं। [ अब यहाँ कुछ न मिलने से ] मैं जाती हूँ। इस प्रकार सम्बोधन की विशिष्ट शैली से [ श्रीकृष्ण के पास ] व्यर्थ बैठने

---

१. प्रियाचित्तेति ख० पु० पाठः ।

इत्यामन्त्रणभङ्गिसूचितवृथावस्थानखेदां[1] हस-
न्नाश्लिष्यन् पुलकोत्कराञ्चिततनुर्गोपीं हरिः पातु वः ॥

( पद्या० २०७ )

वेशेन यथा—रसार्णवसुधाकरे—

अभ्युद्यते शशिनि पेशलकान्तदूती
सन्तापसंवलितमानसलोचनाभिः[2] ।
अग्रा हि मण्डनविधिर्विपरीतभूषा
विन्यासहासितसखीजनमङ्गनाभिः ॥

( र० सु० १।२७३ )

चेष्टया यथा—

श्यामे यामुनरोधसि प्रियसखीवर्गान्तरस्थायिनी[3]
सव्यां स्मेरमुखी[4] दृशं मधुभिदः स्मेरे मुखाम्भोरुहे ।

के खेद से अलसायी हुई ( उस ) गोपिका का हंस कर आलिंगन करने से रोमाञ्चित शरीर वाले श्रीकृष्ण आपकी रक्षा करें।

**वेष के द्वारा होने वाले सम्भोगेच्छा प्रकाशक नर्म का उदाहरणः—**

सन्ताप से युक्त चित्त और नेत्रों वाली उन अंगनाओं ने चन्द्र के उदित होने पर सुन्दर प्रियतम की दूती के समान शीघ्रतावश अपने अंगों की अस्थान में की गयी उस सजावट को आरंभ किया जो सखियों के परिहास का विषय हो रही थी।

**चेष्टा के द्वारा होनेवाले सम्भोगच्छा प्रकाशक नर्म का उदाहरणः—**
अपनी प्रिय सखियों के बीच विद्यमान ( उस ) नायिका ने मुसकुराहट के साथ अपनी बायीं दृष्टि को श्याम वर्ण वाले यमुना के किनारे काले भौंरें के समान शोभित श्री मुरारी के प्रसन्न मुख कमल पर और अपनी दाहिनी दृष्टि को बार बार क्रीड़ा निकुञ्ज की ओर निक्षिप्त करते

१. वृथावस्थानखेदालसामाश्लिष्यन्निति पद्यावल्यां पाठस्समुपलभ्यते ।
२. सारसलोचनाभिरिति क० पु० पाठः । रसार्णवसुधाकरे तु अभ्युद्गते शशिनि पेशलकान्तदूतीसन्तापसंवलितलोचनमानसाभिरिति पाठः समुपलभ्यते ।
३. स्थापिनीति क० पु० पाठः ।
४. स्मेरमुखीमिति ख० पु० पाठः ।

भृङ्गोद्भासिनि दक्षिणान्तु किरती क्रीडानिकुञ्जे मुहुः
सूर्ये रज्यति सच्छलं विचिनुते तल्पाय पुष्पावलिम् ॥

**अनुरागप्रकाशोऽपि भोगेच्छानर्मवत् त्रिधा ।**

तत्र वाचा यथा—

देहि कुन्दमिति देवि वक्ष्यती
यन्मुकुन्दमविलम्बमब्रवीः ।
तावकीनकुलपालिकाव्रतं
तेन साम्प्रतमभून्विकरस्वरम् ॥

वेशेन यथा—

यदुपहससि मां सदाभिसारो-
त्सुकहृदयामभितस्तदत्र युक्तम् ।
वपुषि हरिकथाप्रसङ्गमात्रे[1]
तव च कथं पुलकालिरुन्मिमील ॥

---

हुए ( सायं काल के समय ) सूर्य बिम्ब को रक्त वर्ण देख कर किसी व्याज से बिछौने के लिये पुष्पों को चुनने लगी।

सम्भोगेच्छा को प्रकट करने वाले नर्म के समान ही वाणी, वेश और चेष्टा के भेद से अनुराग प्रकट करने वाले नर्म के भी तीन प्रकार होते हैं ॥ २६१ ॥

इनमें वाणी के द्वारा होने वाले नर्म का उदाहरणः—

हे देवि, जो तुमने कुन्द को देदो वाक्य को कहने के समय शीघ्रतावश अपने मुँह से मुकुन्द का नाम ले लिया उसी से तुम्हारा पातिव्रत्य व्रत ( अब ) प्रकट हो गया।

इसी के वेष से होने वाले भेद का उदाहरणः—

अरी सखी, अभिसार के प्रति उत्सुक हृदय रखने पर तुम जो मेरा उपहास कर रही हो वह है तो उचित परन्तु यह बतलाओ कि

---

१. प्रसङ्गमात्रादिति क० पु० पाठः ।

चेष्टया यथा—

सखि कुर्वती विविक्ते वनमालागुम्फनाभ्यासम् ।
विदितासि त्वमखण्डितपातिव्रत्ये कृतं भणितैः ॥
प्रियापराधनिर्भेदोऽप्युक्तस्त्रेधा तथा बुधैः ॥ २६१ ॥

तत्र वाचा यथा—

व्रजराजकुमार मा कृथाः
स्तुतिमुद्राभिरनल्पचातुरीम् ।
अनिमित्तविशङ्कितेन ते
वचसाहं गुरुणास्मि बोधिता ॥

वेशेन यथा—ललितमाधवे

चन्द्रावली—( सोत्प्रासस्मितम् )
कज्जलसामलमज्झं पल्लअसाणुज्जलं मुउंदस्स ।

---

श्रीकृष्ण की केवल बात निकलने पर ही तुम्हारे शरीर पर रोंगटे क्यों खड़े हो जाते हैं ?

**चेष्टा के द्वारा होने वाले ( नर्म भेद ) का उदाहरणः**—अरी सखी, तुम अपने अखण्ड पातिव्रत धर्म का क्यों बखान कर रही हो ? जब एकान्त में वनमाला गूंथने का अभ्यास करते हुए तुम पकड़ ही ली गयी तो अब और कहने की क्या आवश्यकता ( शेष ) रही ?

प्रिय के अपराध जन्य नर्म के भी वाणी, वेष तथा चेष्टा भेद से तीन प्रकार होते हैं ॥ २६१ ॥

**इनमें वाणी के द्वारा होने वाले भेद का उदाहरणः**—हे व्रजराज कुमार, तुम इन चाटुकारिता से भरी प्रशंसा के द्वारा अपनी चतुराई क्यों प्रकट कर रहे हो ? तुम्हारे अकारण आशंकित रह कर कहे जाने वाले इन गंभीर आलापों से ही मुझे सब कुछ विदित हो गया है।

**वेष के द्वारा होने वाले नर्म भेद का उदाहरणः**—

जैसे ललितमाधव नाटक में :—

चन्द्रावली—आज मैं मध्य स्थान में कज्जल के समान काले एवं

गुंजाफलं व्व अहरं सहि पेक्खन्ती पमोदामि ॥
[ कज्जलश्यामलमध्यं पल्लवशोणोज्वलं मुकुन्दस्य ।
गुञ्जाफलमिवाधरं सखि पश्यन्ती प्रमोदे ॥ ]
( ल० मा० ६।५४ )

चेष्टया यथा—रससुधाकरे

लोलभ्रूलतया विपक्षदिगुपन्यासे विधूतं शिर-
स्तद्वृन्दस्य निशामनेऽकृत नमस्कारं विलक्षस्मितम् ।
रोषात्ताम्रकपोलकान्तिनि मुखे दृष्ट्या नतं पादयो-
[1]रुत्सृष्टो गुरुसन्निधावपि विधिर्द्वाभ्यां न कालोचितः ॥
( र० सु० १।२७३ )

अथ शुद्धहास्यजम्—

शुद्धहास्यजमप्युक्तं तद्वदेव त्रिधा बुधैः ॥ २६२ ॥

तत्र वाचा—यथा—

वृद्धे चन्द्र इति प्रतारय न मामज्ञासिषं मद्भया-

---

सर्वत्र रक्तपल्लव के समान चमकीले वर्ण वाले गुंजाफल के समान रक्तवर्ण मुकुन्द के अधर को देख कर प्रसन्न हो रही हूँ ।

**चेष्टा के द्वारा होने वाले नर्म भेद का उदाहरण**—जैसे रसार्णव सुधाकर में—उस नायिका के समक्ष जब नायक ने ( उसकी भावना के ) विपरीत प्रस्ताव आरंभ किया तो ( असहमति के कारण ) उसने क्रोधवश अपनी भौहों को चढ़ा कर कम्पित करते हुए मस्तक हिलाया । पर जब नायक ने उसके सखीवर्ग को सुनाने का उपक्रम किया तो ( भय और ) लज्जा से वैसा न करने के लिये उसने मुसकुरा कर हाथ जोड़ लिये । तथा ( नायिका के ) क्रोध से तमतमाते लाल मुँह होने पर उस नायक ने अपनी दृष्टि पैरों पर झुका ली । इस प्रकार अपने गुरुजन के समक्ष उन दोनों का ( सदाचार का परित्याग करते हुए किया गया ) व्यवहार समय के अनुकूल नहीं था ।

शुद्धहास्य से होने वाला नर्म का भी इसी प्रकार वाणी, वेष तथा चेष्टागत विभेद से तीन प्रकार हो जाते हैं ॥ २६२ ॥

**इनमें वाणी से होने वाले शुद्ध हास्यज नर्म का उदाहरण**:—

अरी बुढ़िया, मुझे चन्द्र बतला कर क्यों धोखा दे रही हो ? मैं जान

---

1. संसृष्टो इति अ० पु० पाठः ।

न्निक्षिप्तं नवनीतपिण्डमुपरि स्थानेऽद्य राधाम्बया ।
गूढं पातयितास्मि दीर्घतरया यष्ट्येति वाचं हरे-
रिन्दुन्यस्तदृशो निशम्य मुखरा क्षेमं हसन्ती क्रियात् ॥

वेशचेष्टाभ्याम् यथा—

कम्बलकृतवृषवेषं भृङ्गाभृङ्गि प्रणीतसंरम्भम् ।
प्रेक्ष्य हरिं विधिरहसीन्मुदिरच्छन्नो गभीरोऽपि ॥

अथ भयहास्यजम्—

हास्याद्भयेन जनितं कथितं भयहास्यजम् ।
तद् द्विधा मुखमङ्गन्तु तद् द्वयं पूर्ववत् त्रिधा ॥ २६३ ॥

मुख्यं वाचा यथा—

शैलेन्द्रोद्धृतिलीलया किल परित्राते गवां मण्डले
तत्र स्तोत्रविधित्सयाभ्युपगतं दृष्ट्वा सहस्रेक्षणम् ।

---

गया हूँ कि आज मेरे भय से राधा की माता ने ऊँचे स्थान पर उस नवनीत के गोले को रख दिया है। पर अब मैं इसे अपनी लंबी लकुटिया से छिप कर गिरा देता हूँ। इस प्रकार चन्द्र की ओर देखते हुए कही गयी श्रीकृष्ण की वाणी सुन कर हंसने वाली मुखरा आप सभी का कल्याण करे।

**वेष तथा चेष्टा से होनेवाले शुद्ध हास्यज नर्म** का उदाहरणः—

कम्बल ओढ़ कर सुन्दर वेष बना बाललीला में भौरों की लीला का अनुकरण कर श्री मुकुन्द को गोलचक्कर लगा कर घूमते हुए देख कर गंभीर प्रकृति होने पर भी प्रच्छन्न रूप से प्रसन्न हो ब्रह्माजी हंस पड़े।

**भयहास्यज नर्म**—हास्य तथा भय से उत्पन्न होने वाला नर्म 'भयहास्यज नर्म' कहलाता है। यह दो प्रकार का होता है—मुख्य तथा अंग। ये दोनों भेद भी पूर्ववत् पुनः वाणी, वेष और चेष्टा के द्वारा तीन प्रकार के हो जाते हैं॥ २६३॥

**मुख्यभेद के वाणी से होनेवाले भयहास्यज नर्म का उदाहरणः**—

जब गोवर्द्धन पर्वत को लीलामात्र से धारण कर श्रीकृष्ण जी ने गौओं ( तथा गोपों ) के समूह की रक्षा की तो वहाँ उनकी प्रार्थना हेतु

---

१. वाचा इति क० पु० पाठः। २. मदिरच्छन्नो–इति अ० पु० पाठः।
३. मुखमङ्गेति ब० पु० पाठः।

प्रत्यासीदति पश्य राक्षसपतिस्साक्षादयं पाहि मां
इत्युत्क्रोशति मुग्धवल्लवशिशौ स्मेरो हरिः पातु वः ॥

एवं वेशचेष्टाभ्यामप्युदाहार्यम्। अथान्याङ्गम्। तत्र वाचा—यथा—

यद्युल्लङ्घ्य गिरं विसर्पति ततः स्वाङ्गे व्रणं पाणिजैः
कुर्वन्नेव कृतं त्वयेति जरतीलक्षाय वक्ष्याम्यहम्।
इत्युक्ते स्वरमाकुलामिव भयादालोक्य राधां पुनः
स्तब्धीभूतगतिं हरिः स्मितमुखः श्लिष्यन् मुदं वः क्रियात् ॥

वेषेण यथा—

राधापुरः स्फुरति संविहिताभिमन्युवेषे मुरद्विषि मनागुपलब्धभीतिः।
नैसर्गिकीं प्रणयतः[1] स्वमनःप्रवृत्तिं तत्रावधार्य चतुरा स्मितमाततान ॥

चेष्टया यथा—रससुधाकरे

---

सहस्रनेत्र इन्द्र स्वयं उपस्थित हुए। समागत इन्द्र के उस विचित्र स्वरूप को देख कर तब भोले ग्वालों के बालक रोने लगे और चिल्ला-चिल्ला कर कहने लगे—'अरे यह राक्षसों का राजा यहाँ आ रहा है। इससे भी हमारी रक्षा कीजिये'। यह सुनकर मन्द मन्द मुसकुराने वाले भगवान् मुकुन्द आपकी रक्षा करें।

इसी प्रकार वेष और चेष्टा के भी उदाहरण समझना चाहिये। अन्य या अंग नामक भेद के **वाणी से होने वाले भयहास्यज नर्म** का वाणी का उदाहरणः—

यदि तुम मेरी बात की परवाह न कर यहाँ से चली जाओगी तो मैं अपने शरीर पर नखों से खरोंचे बना कर उन सभी बूढ़ियों को बतला दूँगा। (श्रीकृष्ण के) ऐसा कहने पर भय से घबरा कर रुक जाने वाली श्री राधा का मुसकुरा कर आलिंगन करने वाले श्रीकृष्ण आपको प्रसन्नता प्रदान करें। (या आपका कल्याण करें)।

**इसी के वेष से होने वाले प्रकार का उदाहरणः—**

श्रीकृष्ण जब अभिमन्यु का वेष धारण कर श्रीराधा के सामने खड़े हुए तो राधा उन्हें वैसा देख कर पहिले तो थोड़ी भयभीत हुई पर बाद में अपनी मानसिक प्रवृत्ति के झुकाव को देख कर उस चतुरा ने (उन्हें पहचानते हुए) धीरे से मुसकुरा दिया।

**इसी के चेष्टा से होने वाले प्रकार का उदाहरण रसार्णवसुधाकर में:-**

---

१. प्रणयतस्तु मनःप्रवृत्तिमिति ख० पु० पाठः।

प्रह्लादवत्सल वयं बिभिमो विहारादस्मादिति ध्वनितनर्मसु गोपिकासु ।
लीलामृदु स्तनतटेषु नखाङ्कुराणि व्यापारयन्नवतु वः शिखिपिच्छमौलिः ॥
( र० सु० १।२७५ )

नर्मेदमष्टादशधा विस्पष्टमभिदर्शितम् ।

अथ नर्मस्फञ्जः—

नर्मस्फञ्जः सुखोद्योगो भयान्तो नवसङ्गमः ॥ २६४ ॥

यथा—

साशङ्कं क्षिपतोर्दृशं प्रतिदिशं व्रीडाजडस्वान्तयो-
र्याता क्वासि निशीति तीव्रजरतीवाचाधिकत्रस्तयोः ।
गोष्ठद्वारि निवेशितस्य कुहरे गोग्रन्थिराशेस्तदा
राधामाधवयोरभूत् क्वणिकरस्तस्मिन्नवः सङ्गमः ॥

अथ नर्मस्फोटः—

नर्मस्फोटो भावलेशैः सूचितोऽल्परसो मतः ॥ २६५ ॥

---

हे प्रह्लाद पर स्नेह करने वाले, 'हमें इस प्रकार के विहार से भय लग रहा है' ऐसे नर्म वचन से गोपिकाओं के द्वारा संकेत करने पर मोरपंखधारी श्रीकृष्ण लीला करते हुए उनके उरोज तटों पर मृदु नखक्षत देने लगे। श्रीकृष्ण का क्रीडाविहार वाला यही स्वरूप आप लोगों की रक्षा करे।

इस प्रकार हमने नर्म के कुल अठारह प्रकार बतलाये।

**नर्मस्फञ्ज**—प्रणय के आधिक्य से जब दो प्रेमियों का प्रथम सुखद मिलन हो तथा अन्त में उसका परिणाम कष्टप्रद हो जाए तो उसे 'नर्मस्फञ्ज' समझना चाहिये ॥ २६४ ॥

जैसे :—आशंका के कारण चारों ओर अपनी दृष्टि दौड़ाने वाले, लज्जा के कारण स्तब्ध अन्तःकरण वाले और 'रात में कहाँ जा रही है', ऐसे बुढ़िया के शब्दों को सुन कर घबड़ाने वाले उन राधा और श्रीकृष्ण का गोशाला के द्वारा पर इकट्ठे किये जाने वाले कंड़ों के ढेर पर जब प्रथम संगम हुआ तो हलकी आवाज चारों ओर उठने लगी।

**नर्मस्फोट**—यदि अल्प प्रकाशित भावों से रस की सूचना मिले तो उसे 'नर्मस्फोट' कहते हैं ॥ २६५ ॥

यथा विदग्धमाधवे—

मधुमङ्गलः ( कृष्णं पश्यन् स्वगतम् )

फुल्लप्रसूनपटलैस्तपनीयवर्णामालोक्य चम्पकलता किल कम्पतेऽसौ ।
शङ्के निरङ्कुनवकुङ्कुमपङ्कगौरी राधास्य चित्तफलके तिलकीबभूव ॥

( वि० मा० २।२५ )

अथ नर्मगर्भः

नेतुर्वा नायिकाया वा व्यापारः स्वार्थसिद्धये ।
प्रच्छादनपरो यस्तु नर्मगर्भः स उच्यते ॥ २६६ ॥

यथा—रससुधाकरे—

श्रियो मानग्लानेरनुशयविकल्पैः स्मितमुखे
सखीवर्गे गूढं कृतवसतिरुत्थाय सहसा ।
समनेष्ये धूर्तं तमहमिति जल्पन्नतमुखीं
प्रियान्तामालिङ्गन् हरिररतिखेदं[1] हरतु वः ॥

( र० सु० १।२७६ )

---

जैसे विदग्धमाधव नाटक में

मधुमंगल—( श्रीकृष्ण को देख कर अपने मन में ) मेरा यह मित्र आज विकसित पुष्पों के गुच्छों से सुवर्ण के समान गौरवर्ण की दिखाई देने वाली इस चम्पकलता को देख कर कंपित हो रहा है। इससे ऐसी आशंका हो रही है कि निर्मल केशर के समान गौरवर्ण वाली राधिका इसके चित्त-रूपी फलक पर तिलक के समान मुख्यतः चित्रित हो चुकी है।

नर्मगर्भ—जब नायक या नायिका का प्रयोजनवश प्रच्छन्न व्यवहार होता है तो उसे 'नर्मगर्भ' समझना चाहिये ॥ २६६ ॥

जैसे रसार्णवसुधाकर में :—

श्री लक्ष्मी जी के मान धारण से दुःखी होकर अनेक विध पश्चात्ताप करने वाली और मुसकुराने वाली सखियों के बीच छिपे हुए श्रीहरि ने जब सहसा उठ कर कहा 'मैं अभी उस धूर्त को यहाँ ले आता हूँ' यह सुन कर लज्जा से अपना मस्तक झुका लेने वाली प्रिया का आलिंगन करने वाले श्रीहरि आप सभी के अरतिजन्य कष्टों का नाश करें।

---

१. हरिरवति खेदमिति अ० पु० पाठः ।

तिस्रोऽर्थवृत्तयः प्रोक्ता शब्दवृत्तिस्तु भारती।
अथैतासां चतसृणां रसनैयत्यमुच्यते ॥ २६७ ॥
शान्तवीराद्भुतप्रीतवत्सलेषु तु[1] सात्वती।
प्रेयः शृङ्गारहास्येषु प्रोक्ता वृत्तिस्तु कैशिकी ॥ २६८ ॥
बीभत्से करुणे चारभटी वीरे भयानके।
प्रायो रसेषु सर्वत्र भारती करुणादिषु ॥ २६९ ॥

[2]इति ध्वनिप्रस्थापनपरमाचार्यश्रीमद्रूपगोस्वामि-
प्रभुपादप्रणीता श्रीनाटकचन्द्रिका समाप्ता ॥



इनमें (शेष) तीन वृत्तियाँ अर्थाश्रित हैं तथा भारतीवृत्ति शब्दाश्रित होती है। अब हम इन वृत्तियों की रसाश्रित विधि को बतलाते हैं ॥ २६७ ॥

शान्त, वीर, अद्भुत, प्रीति (प्रेय) तथा वात्सल्य रसों में सात्वती वृत्ति की, प्रेय, शृङ्गार तथा हास्य रस में कैशिकी वृत्ति की; भयानक, बीभत्स तथा करुण रस में आरभटी वृत्ति की और सभी रसों में भारती वृत्ति की योजना करनी चाहिये ॥ २६७-२६८ ॥

ध्वनिप्रस्थापन परमाचार्य श्री रूपगोस्वामी प्रभुपाद द्वारा
प्रणीत नाटकचन्द्रिका समाप्त ॥

आचार्य श्री बी० एल० शुक्ल शास्त्री एम० ए०, साहित्याचार्य द्वारा
प्रणीत नाटकचन्द्रिका की 'प्रकाश' हिन्दी व्याख्या सम्पूर्ण ॥



१. चेति ब० पु० पाठः।
२. इति श्रीलरूपगोस्वामीति ब० पु० पाठः।

## नाटकचन्द्रिकायामुदाहृतानां ग्रन्थानांसूची





# नाटकचन्द्रिकास्थोदाहरणपद्यानुक्रमणिका

—००:०:००—

# नाटकचन्द्रिकायाः कारिकानुक्रमणिका

# शुद्धिपत्र

| पृष्ठ | पङ्क्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १ | ६ | तथा दिव्येन | तथाऽदिव्येन |
| ३ | ७ | कृष्णश्च | कृष्णश्च |
| ३ | ८ | आचारण | आचरण |
| ३ | १९ | नाटकभेद | नायकभेद |
| ४ | ५ | शृङ्गारवीराढ्या | शृङ्गारवीराद्या |
| ५ | १९ | प्रस्तावना द्वारा | प्रस्तावना द्वार |
| ८ | ८ | स्फुरदुत्सवः | शरदुत्सवः |
| ८ | २१ | यहाँ बड़े उत्साह से उत्सव | यहाँ बड़े उत्साह से शारद उत्सव |
| ११ | १० | वृद्धया | वृद्धया |
| १६ | १ | नीते मङ्क्षु | नीरे मङ्क्षु |
| १६ | १४ | ” | ” |
| १७ | २८ | दिति स० पु० | दिति ख० पु० |
| २१ | ८ | मुख प्रतिमुख | मुखं प्रतिमुखं ' |
| २२ | २८ | इति स० पु० | इति ख० पु० |
| २३ | ६ | कर्षति धारा | कर्षति राधां |
| २४ | २९ | इति स० पु० | इति ख० पु० |
| २८ | २८ | इति स० पु० | इति ख० पु० |
| २९ | २८ | इति स० पु० | इति ख० पु० |
| ३० | २८ | इति स० पु० | इति ख० पु० |
| ३३ | २७ | –मिति स० पु० | –मिति ख० पु० |
| ३४ | ७ | चन्क्राभिख्यः | चक्राभिख्यः |
| ४० | ४ | रहयवरो | रहपवरो |
| ४० | ५ | सवन्तु | सबन्धुं |
| ४२ | २०–२१ | इसलिये तू इस'''क्यों ले आयी? | इसलिये तू सूने घर को छोड़ कर इस बहू को यहाँ क्यों ले आयी? |
| ४५ | १३ | मुच्चास्त्र– | मुच्चास्त्र– |
| ४६ | ५ | दासादय | दासादयो |
| ५४ | ८ | प्रासोद्ऽभूद् | प्रासोऽभूद् |
| ५५ | ७ | अववादोऽय | अववादोऽथ |
| ५७ | २२ | वहाँ शिकार ढूँढ़ते हुए पाण्डव को''':'''कहने लगा' | वहाँ शिकार ढूँढ़ते हुए पाण्डव से बाज से पकड़े गये दो पक्षियों में से एक कहने लगा' |

| पृष्ठ | पङ्क्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ६१ | ८ | तस्य त्यक्तुं | ततस्त्यक्तुं |
| ६३ | १५ | इत्युत्र | इत्यत्र |
| ६८ | १० | सन्धिर्विरोधो | सन्धिर्विबोधो |
| ६९ | ९ | विरोधः | विबोधः |
| ६९ | १० | विरोधः कार्यमार्गणम् | विबोधः कार्यमार्गणम् |
| ६९ | २२ | विरोध | विबोध |
| ७२ | ११ | असि विषकण्ठी | अयि विषकण्ठी |
| ७३ | ३ | यत् प्रसादः | स्यात् प्रसादः |
| ७८ | ६ | सङ्गोऽव्यं | सङ्गोऽव्ययं |
| ८० | ३ | नायका प्रतिनायका | नायकप्रतिनायकौ |
| ८० | ६ | सुखादिसन्धि- | मुखादिसन्धि- |
| ८१ | २३ | के समूह से | के समूह द्वारा |
| ८८ | २ | किलासीत् | किलासीद् |
| ९१ | ३ | सती कथमसौ भामा | सती कथमभामासौ |
| ९१ | १० | निरातङ्क-मारो मे | निरातङ्कमारामे |
| ९१ | ११ | यदि दर्भाङ्गभू- | यद्विदर्भाङ्गभू- |
| ९२ | ९ | ताराही सप्पधारेहि | ताराहीस प्पधारेहि |
| ९२ | १८ | श्रृङ्गबाधा | भृङ्गबाधा |
| ९५ | ३ | कृष्णघनस्त्वा- | कृष्णघनस्त्व |
| १०३ | ८ | कैश्चित्तु | कश्चित्तु |
| १०४ | ९ | प्राणो | प्राणी |
| १०७ | २ | यथार्थानां | यत्रार्थानां |
| ११३ | १४ | सुधासम्बान्धोऽपी' | सुधासम्बाधोऽपी' |
| ११७ | १ | विचित्रायां त्ताण्याम- | विचित्रायां चोण्याम- |
| १२३ | २५ | वचनावाली | वचनावली |
| १२४ | २ | एषा | एषां |
| १२६ | ४ | रेभिस्तत्मास्मि | रेभिस्तह्याःस्मो |
| १२७ | १० | गृहीतहस्तास्मि | गृहीतहस्तासि |
| १५० | ११ | सङ्क्षिसि | सङ्क्षिप्ति |
| १५२ | १८ | रूप बनाकर ब्रज में | रूप बना कर जब ब्रज में |